"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/सी. ओ./रायपुर/17/2002."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 302 ] रायपुर, बुधवार, दिनांक 25 अगस्त 2004—भाद्र 3, शक 1926

छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग

पुराना छत्तीसगढ़ कॉलेज परिसर, सिविल लाईन, जी. ई. रोड, रायपुर—492 001

रायपुर, दिनांक 18 अगस्त 2004

### अधिसूचना

क्रमांक 1/सी.एस.ई.आर.सी./2004.—विद्युत अधिनियम, 2003 (2003 का क्रमांक 36) की धारा 181 में प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग ने उसे उक्त अधिनियम में सौंपे गये कार्य के सम्पादन हेतु छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग (कार्य संचालन) विनियम, 2004 का प्रारूप बनाया है । आयोग इस सूचना द्वारा विनियम के प्रारूप पर सर्वसाधरण से, छत्तीसगढ़ राजपत्र प्रारूप में प्रकाशित होने की दिनांक से पन्द्रह दिनों के अंदर, टिप्पणी एवं सुझाव आमंत्रित करता है । टिप्पणी एवं सुझाव आयोग के कार्यालय पुराना छत्तीसगढ़ कालेज परिसर, सिविल लाईन, जी. ई. रोड, रायपुर-492 001 या ई-मेल-cserc.secretary@cg.nic.in के पते पर भेजे जा सकते है ।

प्रारूप विनियम

छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग

पुराना छत्तीसगढ़ कॉलेज परिसर

सिविल लाईन, जी. ई. रोड.,

रायपुर – 492 001

## अधिसूचना

दिनांक 18 /8/2004

क्रमांक 1/सी.एस.ई.आर.सी./2004 – विद्युत अधिनियम, 2003 (2003 का क्रमांक 36) की धारा 181 में प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग ने उसे उक्त अधिनियम में सौंपे गये कार्य के सम्पादन हेतु छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग (कार्य संचालन) विनियम, 2004 का प्रारूप बनाया है। आयोग इस सूचना द्वारा विनियम के प्रारूप पर सर्वसाधारण से, छत्तीसगढ़ राजपत्र प्रारूप में प्रकाशित होने की दिनांक से पन्द्रह दिनों के अंदर, टिप्पणी एवं सुझाव आमंत्रित करता है। टिप्पणी एवं सुझाव आयोग के कार्यालय पुराना छत्तीसगढ़ कालेज परिसर, सिविल लाईन, जी. ई. रोड., रायपुर – 492 001 या ई–मेल – cserc.secretary@cg.nic.in के पते पर भेजे जा सकते हैं।

# छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग (कार्य संचालन) विनियम, 2004

## अध्याय – एक
## प्रारंभिक

1. संक्षिप्त नाम, प्रारम्भ और निर्वचन

(अ) इन विनियमों, को छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग (कार्य संचालन) विनियम, 2004 कहा जाएगा।
(ब) इनका विस्तार संपूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य पर होगा।
(स) ये राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

2. परिभाषाएं

(1) इन विनियमों में जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो –

(क) "मंडल" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत मंडल।
(ख) "केन्द्रीय अधिनियम" से अभिप्रेत है विद्युत अधिनियम, 2003।
(ग) "अध्यक्ष" से अभिप्रेत है आयोग का अध्यक्ष।
(घ) "आयोग" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग।
(ड.) "सदस्य" से अभिप्रेत है आयोग का सदस्य जिसमें अध्यक्ष सम्मिलित है।
(च) "अधिकारी" से अभिप्रेत है आयोग के अधिकारी।
(छ) 'याचिका' से अभिप्रेत है और इसमें शामिल हैं समस्त याचिकाएं, आवेदन, शिकायतें, अपीलें, उत्तर, प्रत्युत्तर एवं अनुपूरक अभिवचन।
(ज) 'कार्यवाहियों' से अभिप्रेत है समस्त प्रकृति की कार्यवाहियॉं जिन्हें आयोग केन्द्रीय अधिनियम के अधीन अपने कृत्यों के निर्वहन को प्रारम्भ करने अथवा धारण करने का विनिश्चय करे किन्तु इसमें ऐसी कोई प्रारंभिक बैठक या कोई अन्य कार्य शामिल नहीं होगा जो कि इस प्रकार की कार्यवाही के प्रारम्भ करने के पूर्व किया गया हो।
(झ) 'प्राप्तकर्ता अधिकारी' से अभिप्रेत है आयोग द्वारा याचिकाओं को प्राप्त करने हेतु नामनिर्दिष्ट अधिकारी।
(ञ) "सचिव" से अभिप्रेत है आयोग का सचिव।
(ट) "राज्य सरकार" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ सरकार।

(2) इन विनियमों में प्रयुक्त शब्द एवं अभिव्यक्तियों का, जो इसमें ऊपर परिभाषित नहीं किये गये हैं, वही अर्थ होगा जैसा कि केन्द्रीय अधिनियम में है।

3. आयोग का कार्यालय, कार्यालय समय तथा बैठक

(क) आयोग के कार्यालयों का स्थान वह होगा जो समय–समय पर आयोग द्वारा, संबंधित आदेश के द्वारा, विनिश्चित किया जावे।

(ख) जब तक अन्यथा निदेशित न किया जावे, आयोग के मुख्यालय एवं अन्य कार्यालय, प्रत्येक माह के दूसरे और तीसरे शनिवार, रविवार एवं राज्य सरकार द्वारा अधिसूचित अवकाशों को छोड़कर प्रतिदिन खुले रहेंगे।

(ग) आयोग का मुख्यालय एवं अन्य कार्यालय ऐसे समयों पर खुलेंगे जैसा कि आयोग निदेश दें।

(घ) आयोग मामलों की सुनवाई हेतु मुख्यालय पर अथवा किसी अन्य स्थान पर, उसके द्वारा विनिश्चित दिन एवं समय पर बैठकें कर सकेगा।

(ड.) यदि किसी कार्य को करने का अंतिम दिन ऐसा दिन हो जब आयोग का कार्यालय बंद होता हो और इस कारण से उस दिन कार्य सम्पन्न नहीं किया जा सकता हो तो वह कार्य उस अगले दिन किया जा सकेगा जिस दिन आयोग का कार्यालय खुला हो।

4. आयोग की भाषा

(क) आयोग की कार्यवाहियॉ हिन्दी अथवा अंग्रेजी में संचालित की जावेगी।

(ख) आयोग द्वारा हिन्दी अथवा अंग्रेजी से भिन्न अन्य किसी भाषा में कोई याचिका, दस्तावेज अथवा अन्य सामग्री तब तक स्वीकार नहीं की जावेगी जब तक कि उसके साथ उसका हिन्दी अथवा अंग्रेजी अनुवाद संलग्न न किया जाए।

(ग) कोई अनुवाद, जिस पर कार्यवाही के पक्षकारों की सहमति हो अथवा जिस पर किसी भी एक पक्षकार ने हिन्दी अथवा अंग्रेजी में अनुवाद करने वाले व्यक्ति द्वारा प्रदत्त प्रमाणिकता प्रमाण पत्र प्रस्तुत किया हो आयोग द्वारा सही अनुवाद के रूप में स्वीकार किया जा सकेगा।

5. आयोग की मुद्रा

(क) आयोग की एक पृथक मुद्रा होगी।

(ख) आयोग द्वारा जारी किया गया प्रत्येक आदेश, विनिश्चय या संसूचना, सूचना या प्रमाणित प्रतिलिपि पर आयोग की मुद्रा अंकित की जावेगी तथा सचिव अथवा इस हेतु आयोग द्वारा विधिवत प्राधिकृत अधिकारी द्वारा अधिप्रमाणित किया जावेगा।

6. आयोग के अधिकारी

(क) आयोग अपने विभिन्न कृत्यों के निर्वहन हेतु सचिव एवं अन्य ऐसे अधिकारियों, जो अपेक्षित हो, की नियुक्ति कर सकेगा। सचिव, अधिकारी एवं कर्मचारियों की सेवा शर्तें वैसी होंगी जैसी आयोग द्वारा अधिसूचित की जावे।

(ख) आयोग का सचिव ऐसे कृत्यों का निर्वहन करेगा जो उसे इन विनियमों द्वारा या अन्यथा आयोग द्वारा या अध्यक्ष द्वारा सौंपे गये हों।

(ग) विशिष्टितः और ऊपर उपखण्ड (क) के उपबंधों से सामान्यतः बिना किसी पूर्व धारणा के सचिव निम्नलिखित कृत्यों का निर्वहन करेगा–

(एक) वह आयोग से संबंधित समस्त याचिकाओं, आवेदनों, अन्य दस्तावेजों अथवा संदर्भों को प्राप्त करेगा अथवा प्राप्त करवाएगा,

(दो) वह आयोग के समक्ष प्रस्तुत किए जाने वाले समस्त ऐसे दस्तावेजों की लघुटीप और संक्षेपिकाएं तैयार करेगा या करवाएगा,

(तीन) वह आयोग द्वारा संचालित कार्यवाहियों में आयोग को सहयोग करेगा,

(चार) वह आयोग द्वारा पारित किए आदेशों को अभिप्रमाणित करेगा,

(पांच) वह आयोग द्वारा पारित आदेशों का अनुपालन सुनिश्चित करेगा एवं

(छः) सचिव को आयोग के कृत्यों के प्रभावी निष्पादन हेतु उपयोगी समझी गई जानकारी को राज्य सरकारों, केन्द्रीय सरकार एवं उनकी एजेन्सियों, राज्य विद्युत मंडल एवं उसकी उत्तराधिकारी इकाईयों या अन्य कार्यालयों, कम्पनियों एवं फर्मों या किसी व्यक्ति से जैसा कि आयोग का निदेश हो, एकत्रित करने का अधिकार होगा।

(घ) सचिव, आयोग की मुद्रा एवं अभिलेख अपनी अभिरक्षा में रखेगा।

(ड.) सचिव, आयोग के अनुमोदन से, आयोग के किसी अन्य अधिकारी को इन विनियमों द्वारा अपेक्षित या अन्यथा सचिव द्वारा प्रयुक्त किसी कार्य को प्रत्यायोजित कर सकेगा।

(च) सचिव की अनुपस्थिति में, आयोग का ऐसा अन्य अधिकारी, जिसे आयोग द्वारा इस हेतु नामनिर्दिष्ट किया जा सकेगा, सचिव के कृत्यों का निर्वहन कर सकेगा।

(छ) आयोग किसी हितबद्ध या प्रभावित पक्षकार के आवेदन पर या स्वप्रेरणा से, यदि आयोग ऐसा करना उचित समझे, सचिव या आयोग के अन्य अधिकारियों द्वारा जारी किए गए किसी भी आदेश या की गई किसी कार्यवाही का पुनर्विलोकन, प्रतिसंहरण, संशोधन, रूपांतरण, संशोधन, परिवर्तन या अन्यथा बदलाव कर सकेगा।

(ज) केन्द्रीय अधिनियम की धारा 97 के उपबंधों के अध्यधीन, आयोग अपने अधिकारियों को, ऐसे निबंधनों एवं शर्तों पर जिन्हें आयोग उपयुक्त समझे, किन्ही कार्यों, जिनमें सचिव द्वारा निर्वहित कृत्य भी शामिल है, को प्रत्यायोजित कर सकेगा।

## अध्याय–दो
## आयोग के समक्ष की जाने वाली कार्यवाही से संबंधित सामान्य नियम

7. आयोग के समक्ष कार्यवाही

(1)(क) आयोग, समय–समय पर ऐसी कार्यवाहियां, बैठकें, विचार विमर्श, परामर्श, जांच और अनुसंधान कर सकेगा जैसा वह केन्द्रीय अधिनियम के अधीन कृत्यों का निर्वहन करने के लिए आवश्यक समझे।

(ख) केन्द्रीय अधिनियम के उपबंध, उसके अधीन बने नियमों एवं विनियमों के अध्यधीन आयोग की बैठक हेतु दो का कोरम होगा किन्तु आयोग लिखित आदेश द्वारा ऐसे मामलों को निर्धारित कर सकेगा जिनकी सुनवाई एक सदस्य द्वारा की जा सकेगी।

(ग) आयोग, केन्द्रीय अधिनियम की धारा 143 अथवा ऊर्जा संरक्षण अधिनियम 2001 की उपधारा 27 के अधीन अपने किसी सदस्य को न्याय निर्णय अधिकारी के रूप में लिखित आदेश के द्वारा नियुक्त कर सकेगा।

(2) आयोग किसी अधिकारी या अन्य व्यक्ति को जिसे आयोग उचित समझे, आयोग के समक्ष कार्यवाहियों में भाग लेने और कार्यवाहियों में आयोग की सहायता करने हेतु नियुक्त कर सकेगा।

(3) ऐसे समस्त विषय, जिन्हें केन्द्रीय अधिनियम के अधीन आयोग द्वारा सुनवाई के माध्यम से लिया जाना एवं निपटाना अपेक्षित हो, उक्त अधिनियम एवं उन विनियमों में विनिर्दिष्ट रीति से किये जावेंगे।

(4) जब तक आयोग द्वारा लिखित कारणों से अन्यथा निदेशित न किया गया हो, ऐसे समस्त विषय जो अनुज्ञप्तिधारी या किसी व्यक्ति या व्यक्तियों के वर्ग के अधिकारों एवं हितों को प्रभावित करते हों इन विनियमों में विनिर्दिष्ट रीति से निपटाये जावेंगे।

(5) आयोग, ऊपर उप विनियमों (3) एवं (4) में विनिर्दिष्ट से भिन्न विषयों में सुनवाई कर सकेगा यदि वह ऐसा करना उचित समझे।

(6) आयोग, किसी मामले की कार्यवाही शुरू करने के विनिश्चय के पूर्व, पक्षकारों में से एक या अधिक से विचार–विमर्श कर सकेगा।

8. आयोग के समक्ष प्राधिकृत प्रतिनिधि उपसंजात होंगे

(क) कोई व्यक्ति आयोग के समक्ष, स्वयं उपसंजात हो सकेगा या किसी अन्य व्यक्ति को अपनी ओर से कार्यवाही करने या पैरवी करने हेतु प्राधिकृत कर सकेगा।

(ख) कोई व्यक्ति, आयोग द्वारा समय–समय पर प्रतिनिधित्व किये जाने हेतु निदेशित किये जाने पर, अपनी ओर से कार्यवाही करने एवं पैरवी करने हेतु किसी अधिवक्ता या विधिक व्यवसाय करने वाली

संस्था के किसी सदस्य जो विधिक व्यवसाय हेतु प्रमाण पत्र धारित करता हो, को प्राधिकृत कर सकेगा।

(ग) आयोग, समय–समय पर ऐसी शर्तों और निबंधनों को निर्धारित कर सकेगा जिनके अध्यधीन कोई व्यक्ति किसी अन्य व्यक्ति को उसका प्रतिनिधित्व और पैरवी करने और वकालत करने के लिए प्राधिकृत कर सकेगा और इस प्रयोजन के लिए आयोग को प्रदत्त अधिकार पत्र का प्रकार भी विनिर्दिष्ट कर सकेगा।

(घ) ऊपर दिए गए प्रावधानों के होते हुए भी, आयोग, किसी उपभोक्ता समूह अथवा संस्था जो आयोग, विनियम 47 (क) द्वारा मान्यता प्राप्त हो, अथवा किन्हीं व्यक्तियों को, जो ऐसे उपभोक्ता समूह अथवा संस्था द्वारा सम्यक् रूप से प्राधिकृत किए गए हों, आयोग के समक्ष किसी कार्यवाहियों में अथवा कार्यवाही प्रारंभ किए जाने से पूर्व किसी बैठक में, जैसा आयोग उचित समझे, उपसंजात होने के लिए अनुज्ञात कर सकेगा।

9. कार्यवाहियों का प्रारम्भ :

(क) आयोग स्वविवेक से या किसी प्रभावित या हितबद्ध व्यक्ति द्वारा प्रस्तुत याचिका के आधार पर कार्यवाही प्रारम्भ कर सकेगा।

(ख) जब आयोग कार्यवाही का प्रारम्भ करता है तो वह आयोग के कार्यालय द्वारा जारी सूचना पत्र द्वारा होगी और ऐसे प्रारूप में, जैसा आयोग द्वारा निर्देशित किया जाए, प्रतिवाद प्रस्तुत करने अथवा याचिका के विरोध या समर्थन में उत्तर अथवा प्रत्युत्तर देने हेतु आदेश या निर्देश दे सकता है जैसा कि वह प्रभावित अथवा हितबद्ध पक्षकारों को सूचना के तामील हेतु आवश्यक समझे।

(ग) आयोग यदि वह उचित समझता है या अन्यथा याचिका को समाचार पत्र में प्रकाशन हेतु आदेश जारी कर सकता है। कार्यवाहियों में अंतग्रस्त मुद्दों पर उस प्रारूप में जैसा आयोग निदेश दें, संबंधित व्यक्तियों की टिप्पणी आमंत्रित कर सकेगा।

(घ) जब आयोग द्वारा स्वविवेक से की जाने वाली कार्यवाहियों तथा अन्य उचित प्रकरणों में नोटिस जारी किया जाता है तब वह किसी अधिकारी या किसी व्यक्ति को याचिकाकर्ता की हैसियत में प्रकरण प्रस्तुत करने हेतु नाम निर्दिष्ट कर सकता है।

10. आयोग के समक्ष याचिकाएँ :

(क) सभी याचिकाओं में तथ्यों के स्पष्ट एवं संक्षिप्त विवरण के साथ तथ्यात्मक विशिष्टियां, चाहा गया अनुतोष, लागू विधि के उपबंध और ऐसे अनुतोष के आधार, अंतर्विष्ट होंगे।

(ख) आयोग के समक्ष प्रस्तुत सभी याचिकाएं सफेद पृष्ठ के एक तरफ टंकित, सायक्लोस्टाईलड अथवा स्वच्छ तथा पढ़े जाने योग्य मुद्रित होगी और सभी पृष्ठ क्रम से संख्यांकित किये जाएंगे। याचिका छह प्रतियों या जैसा आयोग निर्देश दे उतनी संख्या में प्रतियों सहित प्रस्तुत की जावेगी और समस्त प्रतियां सभी प्रकार से पूर्ण होंगी। आयोग प्रस्तुत की जाने वाली याचिका के अतिरिक्त इलेक्ट्रानिक प्रारूप में प्रतियां, ऐसे निबंधनों और शर्तों पर जैसी कि आयोग विनिर्दिष्ट करे, मांग सकेगा।

(ग) याचिका की विषयवस्तु उचित रूप से क्रमवार संख्यांकित कंडिकाओं में विभाजित की जावेगी।

(घ) याचिका के साथ ऐसे दस्तावेज, सहायक आंकड़े एवं विवरण संलग्न किये जावेंगे जो बादग्रस्त विषय से सुसंगत हो।

(ड.) आयोग द्वारा नियत शुल्क का भुगतान याचिका प्रस्तुत करते समय या उससे पूर्व किया जावेगा।

11. सामान्य शीर्षक :

आयोग के समक्ष सभी याचिकाओं और सभी विज्ञापनों और नोटिस का सामान्य शीर्षक इन विनियमों के साथ संलग्न प्रारूप (परिशिष्ट 1) में होगा।

12. समर्थन में शपथ–पत्र :

(क) दायर याचिकाएं शपथ–पत्र द्वारा सत्यापित की जाएंगी और शपथ–पत्र इन विनियमों के साथ संलग्न प्रारूप (परिशिष्ट 2) में होगा।

(ख) शपथ–पत्र प्रथम पुरूष में लिखा जावेगा और उसमें शपथ लेने वाले व्यक्ति पूरा नाम, आयु, व्यवसाय, पता (इसमें इसके पश्चात शपथकर्ता कहा गया है) और वह हैसियत जिसमें वह हस्ताक्षर कर

रहा होगा और वह विधिक रूप से शपथ–पत्र लेने और प्राप्त करने के लिए प्राधिकृत व्यक्ति के समक्ष हस्ताक्षर करेगा और शपथ लेगा।

(ग) प्रत्येक शपथ पत्र में साफ तौर पर और विशिष्टतया निम्नलिखित तथ्यों का सत्य होना दर्शित किया जाएगा –

(एक) शपथकर्ता की जानकारी, और/या
(दो) शपथकर्ता द्वारा प्राप्त सूचना, या
(तीन) शपथकर्ता का विश्वास।

(घ) जब किसी शपथ पत्र में किसी कथन को शपथकर्ता द्वारा प्राप्त सूचना के आधार पर सत्य पर आधारित कहा गया है, शपथ पत्र में सूचना के स्त्रोत का खुलासा भी किया जाएगा और यह तथ्य भी होगा कि शपथकर्ता को सूचना के सत्य होने का विश्वास है।

13. याचिकाओं का प्रस्तुतीकरण और छानबीन इत्यादि

(क) सभी याचिकाएं याचिकाकर्ता द्वारा या तो स्वयं या सम्यक् रूप से प्राधिकृत एजेण्ट या प्रतिनिधि द्वारा, प्राप्तिकर्ता अधिकारी को मुख्यालय पर अथवा ऐसे अन्य स्थान/स्थानों पर ऐसी समयावधि में जैसे कि आयोग द्वारा समय–समय पर अधिसूचित किया जा सकेगा, प्रस्तुत की जाएंगी। याचिकाएं उपरोक्त उल्लेखित स्थानों पर पंजीकृत डाक से अभिस्वीकृति कार्ड सहित भी भेजी जा सकेगी।

(ख) याचिका के साथ अधिवक्ता के पक्ष में जारी वकालतनामा एवं किसी प्राधिकृत एजेंट या प्रतिनिधि के द्वारा याचिका प्रस्तुत किये जाने की स्थिति में एजेंट या प्रतिनिधि को प्राधिकृत किये जाने संबंधी दस्तावेज संलग्न होना चाहिए।

(ग) याचिका प्रस्तुत किए जाने और प्राप्ति को, आयोग के कार्यालय द्वारा इस प्रयोजन के लिए संधारित पंजी में विधिवत प्रविष्ट किया जावेगा।

(घ) याचिका प्राप्त होने पर प्राप्तिकर्ता अधिकारी मुहर लगाकर और वह तिथि जिसको याचिका प्रस्तुत की गई है पृष्ठांकित करके प्राप्ति की अभि–स्वीकृति देगा और याचिका प्रस्तुत करने वाले व्यक्ति को मुहर और तारीख के साथ अभि–स्वीकृति जारी करेगा। यदि

याचिका पंजीकृत डाक द्वारा प्राप्त होती है तो वह तारीख जिसको आयोग के कार्यालय में वस्तुतः याचिका प्राप्त होती है, याचिका प्रस्तुत करने की तिथि मानी जावेगी।

(ङ.) प्राप्तिकर्ता अधिकारी किसी याचिका, जो केन्द्रीय अधिनियम एवं इन विनियमों अथवा आयोग द्वारा दिए गए निर्देशों के अनुरूप न हो अथवा अन्यथा दोषपूर्ण हो अथवा जिसे आयोग के विनियमों या निर्देशों के अनुरूप प्रस्तुत न किया गया हो, को स्वीकार करने से मना कर सकेगा :

परन्तु फिर भी किसी भी याचिका को अभिवचनों के किसी भी दोष के कारण, प्रस्तुतकर्ता व्यक्ति को दी गई निश्चित समयावधि के भीतर दोष को दूर करने का अवसर प्रदान किए बिना स्वीकृत करने से इंकार नहीं किया जावेगा। प्राप्तकर्ता अधिकारी याचिका प्रस्तुत करने वाले व्यक्ति को प्रस्तुत याचिका के दोषों के बारे में लिखित सलाह और वह समय जिसके भीतर दोष दूर किए जा सकेंगे।

(च) याचिका के प्रस्तुत किए जाने अथवा प्राप्त किए जाने के बारे में प्राप्तिकर्ता अधिकारी के आदेश से व्यथित व्यक्ति मामले को समुचित आदेश के लिए सचिव के समक्ष प्रस्तुत किए जाने की प्रार्थना कर सकेगा।

(छ) अध्यक्ष अथवा अध्यक्ष द्वारा इस प्रयोजन के लिए नामनिर्दिष्ट किसी सदस्य को किसी व्यक्ति द्वारा प्रस्तुत याचिका को किसी भी समय मंगाने और याचिका प्रस्तुत करने और स्वीकृत करने के संबंध में ऐसे निदेश देने का अधिकार होगा जैसा वह उचित समझे।

(ज) यदि छानबीन करते समय, याचिका अस्वीकार नहीं की जाती है या अस्वीकार किये जाने संबंधी आदेश, सचिव द्वारा या अध्यक्ष द्वारा या ऐसे प्रयोजन के लिए नामनिर्दिष्ट सदस्य द्वारा, संशोधित कर दिया जाता है, तब याचिका आयोग द्वारा निदेशित रीति में विधिवत पंजीबद्ध की जावेगी तथा उसे एक संख्या प्रदान की जावेगी।

(झ) जैसे ही याचिका और समस्त आवश्यक दस्तावेज प्रस्तुत कर दिए जाते हैं और उनमें रह गए दोष और आपत्तियां, यदि कोई हो, दूर कर दी जाती है और याचिका की छानबीन कर उसे स्वीकृत और क्रमांकित कर दिया जाता है तो याचिका प्रारंभिक विचारार्थ आयोग के समक्ष रखी जावेगी।

परन्तु, जहां, कि याचिका व्यक्तिगत उपभोक्ताओं द्वारा, उपभोक्ताओं के समूह द्वारा या किसी उपभोक्ताओं के संगठन द्वारा प्रस्तुत की जाती है, वहां आयोग का सचिव, केन्द्रीय अधिनियम की धारा 42 (5) में निहित शर्तों के अधीन उपभोक्ताओं की शिकायतों के निवारण के प्रयोजन हेतु गठित फोरम को मामला संदर्भित कर सकता है।

(ञ) आयोग, याचिका प्रस्तुत करने वाले व्यक्ति की उपस्थिति के बिना भी याचिका को सुनवाई के लिए ग्राह्य कर सकता है। किन्तु आयोग संबंधित व्यक्ति को सुनवाई का अवसर दिए बिना ग्राह्यता से इंकार करने हेतु आदेश पारित नहीं करेगा। आयोग यदि उपयुक्त समझें, ऐसे अन्य व्यक्ति या व्यक्तियों को भी जिन्हें वह याचिका ग्राह्य करने के लिए सुनने की अपेक्षा करें, सूचना जारी कर सकेगा।

(ट) यदि आयोग याचिका ग्राह्य करता है तो वह उत्तरदाताओं एवं अन्य प्रभावित या हितबद्ध पक्षकारों को याचिका के समर्थन या विरोध में उत्तर या प्रत्युत्तर आयोग द्वारा निदेशित ऐसे प्रारूप में प्रस्तुत करने हेतु नोटिस तामिली के लिए ऐसा आदेश या निदेश जारी कर सकेगा जो वह उचित समझे।

14. आयोग द्वारा जारी सूचना और आदेशिकाओं की तामील –

(क) आयोग द्वारा जारी की जाने वाली सूचना या आदेशिका की तामील निम्नलिखित एक या एकाधिक प्रकार से जैसा कि आयोग द्वारा निर्देशित किया जाए, की जा सकगी –

(एक) याचिकाकर्ता द्वारा या कार्यवाहियों के किन्हीं अन्य पक्षकारों पर तामील द्वारा,
(दो) संदेशवाहक द्वारा हाथ में सुपुर्दगी द्वारा,
(तीन) अभि–स्वीकृति पत्र सहित पंजीकृत डाक द्वारा,
(चार) ऐसे मामलों में जहां आयोग संतुष्ट है कि ऊपर (एक) से (तीन) में उल्लिखित तरीकों से सूचना, आदेशिका की तामील युक्तियुक्त रूप से किसी व्यक्ति पर करना व्यावहारिक नहीं है, समाचार पत्रों में प्रकाशन द्वारा।
(पांच) कूरियर सेवा द्वारा और अन्य ऐसे तरीकों द्वारा तामील जैसा कि आयोग समय–समय पर विनिश्चत करे।

(ख) प्रत्येक सूचना या आदेशिका जिसकी किसी व्यक्ति पर तामील की जाना या सौंपना अपेक्षित हो उस व्यक्ति द्वारा तामीली हेतु दिए गए पते पर उसी व्यक्ति को या उसके अभिकर्ता (एजेंट) को, जो कि तामील प्राप्त करने के लिए अधिकृत है अथवा उस स्थान पर जहां वह व्यक्ति या उसका अभिकर्ता सामान्यतः रहता है या व्यापार करता है या व्यक्तिगत लाभ के लिए कार्य करता है, भेज कर की जा सकेगी।

(ग) ऐसी स्थिति में जब कोई प्रकरण आयोग के समक्ष लंबित है तथा जिस व्यक्ति को सूचना भेजा जाना है, उसने उपस्थित होने के लिए या प्रतिनिधित्व करने हेतु किसी अभिकर्ता या प्रतिनिधि को प्राधिकृत कर दिया है, तो ऐसा अभिकर्ता या प्रतिनिधि सभी मामलों में उस व्यक्ति की ओर से सूचना तथा आदेशिका स्वीकार करने के लिए विधिवत प्राधिकृत माना जावेगा तथा प्रतिनिधि को सौंपा गया सम्मन एवं आदेशिका उसी व्यक्ति को सम्यक्रूप से सौंपा हुआ माना जावेगा जिसे सौंपा जाना था। यह ऐसे अभिकर्ता या प्रतिनिधि का कर्तव्य होगा कि वह उस व्यक्ति को जिसका वह प्रतिनिधित्व कर रहा है, सूचना के तामील होने की विधिवत जानकारी दे।

(घ) जब कार्यवाही के किसी पक्ष द्वारा व्यक्तिशः या पंजीबद्ध डाक से सूचना अथवा आदेशिका की तामील की गई हो तो उस पक्ष को आयोग के समक्ष सूचनाएं या आदेशिकाएं की तामील होने के दिनांक और तरीकों के ब्यौरों ऐसी तामील के प्रमाण सहित एक शपथ पत्र देना होगा।

(ड.) जब किसी याचिका का समाचार पत्रों में प्रकशित किया जाना अपेक्षित है, तब वह ऐसे समय के भीतर जैसा आयोग निदेश दे और जब तक आयोग अन्यथा निदेश न दे, आयोग द्वारा विनिर्दिष्ट किए गए क्षेत्रों में प्रसारित अंग्रेजी भाषा और हिन्दी भाषा के कम से कम एक दैनिक समाचार पत्र में, प्रकाशित की जावेगी।

(च) आयोग अन्य किसी तरीके से भी, जो वह उपयुक्त समझे, उपरोक्त तामील करा सकता है या तामील सुनिश्चित करने के लिए निदेश दे सकता है।

(छ) ऐसे प्रत्येक मामले में आयोग को यह तय करने का अधिकार होगा कि ऐसे तामील या प्रकाशनों का व्यय कौन व्यक्ति वहन करेगा।

(ज) केन्द्रीय अधिनियम या इन विनियमों में अन्यथा उपबंधित के सिवाय और आयोग या सचिव या इस उददेश्य से नामनिर्दिष्ट अधिकारी द्वारा जारी निर्देशों के अधीन, याचिकाकर्ता, प्राथी या आयोग द्वारा जबावदेह बनाया गया अन्य कोई भी व्यक्ति, समस्त सूचना पत्रों, सम्मनों तथा दूसरी आदेशिकाओं को भेज जाने की तथा संबंधित पक्षों को तामील किये जाने वाली सूचनाओं और आदेशिकाओं के विज्ञापन व प्रकाशन की व्यवस्था करेगा।

(झ) सम्मन या आदेशिकाओं की तामील या प्रकाशन के संबंध में आयोग के निर्देशों तथा विनियमों के प्रावधानों के अनुपालन में चूक होने पर, आयोग या तो याचिका को निरस्त कर सकता है या ऐसे अन्य या अतिरिक्त निर्देश दे सकता है, जो उसे उपयुक्त लगें।

(ञ) कोई तामील या प्रकाशन, जो किया जाना आवश्यक हो, संबंधित व्यक्ति के नाम या ब्यौरे में रह गई किसी त्रुटि के कारण अवैध नहीं माना जाएगा, यदि आयोग इस बात से संतुष्ट है कि ऐसी तामील अन्य सभी दृष्टियों से पर्याप्त है।

(ट) कोई कार्यवाही किसी तामीली की त्रुटि या अनियमितता के कारण अवैध करार नहीं की जाएगी, जब तक कि आयोग उठाई गई आपत्ति के संदर्भ में, यह राय नहीं बना लेता, कि उस त्रुटि या अनियमितता के कारण अन्याय हुआ है या ऐसा करने का अन्यथा पर्याप्त कारण है।

15. उत्तरों, विरोधों, आपत्तियों, इत्यादि को प्रस्तुत करना

(क) प्रत्येक व्यक्ति जिसे जांच या याचिका के बारे में सूचना–पत्र जारी किया गया हो (एतद्पश्चात उत्तरदाता) के रूप में निर्दिष्ट किया गया है और जो याचिका का विरोध या समर्थन करने का आशय रखता हो, अपना उत्तर तथा ऐसे आधारित दस्तावेज, उस समय सीमा में तथा उतनी संख्या में प्रतिलिपियां प्रस्तुत करेगा जितनी आयोग द्वारा निदेशित की जावे।

(ख) दिये गये उत्तर में उत्तरदाता जांच के लिए जारी सूचना–पत्रों में उल्लिखित तथ्यों या याचिका के बारे में विशिष्ट रूप से स्वीकृत, अस्वीकृत या स्पष्टीकरण देगा तथा ऐसे अतिरिक्त तथ्य भी प्रस्तुत कर सकेगा, जिन्हें वह मामले के सही निर्णय के लिए आवश्यक समझता है।

(ग) उत्तर को उसी तरह से हस्ताक्षरित एवं सत्यापित किया जावेगा एवं शपथ–पत्र से समर्थित होगा, जिस तरह की याचिका में किया जाता है। उत्तरदाता उत्तर में यह भी उपदर्शित करेगा कि क्या वह कार्यवाहियों में भाग लेना चाहता है और उसे मौखिक रूप से सुना जावे।

(घ) प्रतिवादी, उत्तर की प्रति, दस्तावेजों की सम्यक् रूप से प्रमाणित सत्य प्रतिलिपियों सहित, याचिकाकर्ता या उसके प्राधिकृत प्रतिनिधि को तामील करेगा तथा उत्तर प्रस्तुत करते समय आयोग के कोर्यालय में ऐसी तामील के प्रमाण प्रस्तुत करेगा।

(ड.) प्रकरण के न्यायपूर्ण निर्णय के लिए, जब कोई उत्तरदाता अतिरिक्त तथ्य अभिकथन करता है, तो आयोग उत्तरदाता द्वारा प्रस्तुत किये गये उत्तर के संदर्भ में याचिकाकर्ता को प्रत्युत्तर प्रस्तुत करने की अनुमति दे सकता है। प्रत्युत्तर प्रस्तुत करने में भी, उत्तर को प्रस्तुत करने के लिए ऊपर उल्लिखित प्रक्रिया, ठीक उसी तरह यथावश्यक परिवर्तित रूप में लागू होगी।

(च) प्रत्येक व्यक्ति, जो आयोग के समक्ष लंबित मामले में किये गये प्रकाशन के अनुसरण में कोई आपत्ति या टिप्पणी प्रस्तुत करना चाहता है, उसे (उन व्यक्तियों को छोड़कर, जिन्हें उत्तर प्रस्तुत करने के लिए सूचना, आदेशिकाएं, इत्यादि जारी किये गये हैं) प्राप्तकर्ता, अधिकारी को आवश्यक दस्तावेज तथा प्रमाणों की प्रतिलिपियों, आपत्तियों या टिप्पणियों के अभिकथन के समर्थन सहित आपत्तियों या टिप्पणियों का अभिकथन, इस हेतु निर्धारित समय–सीमा के भीतर प्रस्तुत करना होगा।

(छ) आयोग उचित समझने पर ऐसे व्यक्ति या व्यक्तियों को आयोग के समक्ष लंबित कार्यवाहियों में भाग लेने हेतु अनुज्ञात कर सकता है यदि वह प्राप्तिकर्ता अधिकारी के प्रतिवेदन पर ऐसे व्यक्ति या व्यक्तियों की सहभागिता मामले और कार्यवाहियों के उचित निराकरण हेतु आवश्यक समझता है।

(ज) जब तक आयोग द्वारा अनुज्ञात न किया जावे आपत्तियां या सुझाव प्रस्तुत करने वाले व्यक्ति को कार्यवाहियों में भाग लेने का अधिकार नहीं होगा तथापि आयोग ऐसी प्रस्तुत आपत्तियों और सुझावों को कार्यवाहियों से संबंद्ध पक्षकारों उन पर सुनवाई हेतु अवसर देकर ध्यान में ले सकेगा यदि आयोग ऐसा करना उचित समझे।

16. मामले की सुनवाई

(क) आयोग जैसा उचित समझे, मामले की सुनवाई के अनुक्रम, रीति, स्थान, दिनांक तथा समय का निर्धारण कर सकेगा। जैसी केन्द्रीय अधिनियम में की गई समय की अपेक्षाओं से संगत हों, या अन्यथा मामले के त्वरित गति से निपटारें के लिए आवश्यक हो।

(ख) आयोग, पक्षकारों द्वारा दिए गए अभिवचनों पर मामले का विनिश्चय कर सकेगा या पक्षकारों से शपथ पत्र के माध्यम से साक्ष्य प्रस्तुत करने या अन्यथा मामले में मौखिक साक्ष्य देने के लिए कह सकेगा।

(ग) यदि आयोग किसी पक्ष से शपथ पत्र पर साक्ष्य देने का निदेश करता है, तो आयोग दूसरे पक्ष को शपथ–पत्र के शपथकर्ता का प्रतिपरीक्षण करने का अवसर प्रदान कर सकेगा।

(घ) यदि आयोग को यह आवश्यक या युक्तियुक्त लगे तो वह पक्षों में से किसी का साक्ष्य किसी अधिकारी द्वारा या इस कार्य के लिए आयोग द्वारा नामनिर्दिष्ट व्यक्ति द्वारा अभिलिखित करवाने के निदेश दे सकेगा।

(ड.) आयोग पक्षों को आयोग के समक्ष किसी कार्यवाही में लिखित तर्क या निवेदन लिखित में ऐसे समय के भीतर जैसे आयोग उचित समझे प्रस्तुत करने का निर्देश दे सकेगा।

17. जानकारी, साक्ष्य, इत्यादि के लिए तलब करने के आयोग के अधिकार

(क) किसी भी मामले में आदेश पारित करने के पूर्व आयोग पक्षों को या उनमें से एक या एकाधिक पक्षों को या किसी अन्य व्यक्ति को, जिसे आयोग उपयुक्त समझता है, ऐसे दस्तावेज या अन्य सामग्री साक्ष्य प्रस्तुत करने के लिए अपेक्षा कर सकता है, जिन्हें आयोग आदेश पारित करने के लिए समर्थ बनाने हेतु आवश्यक समझता है।

(ख) किसी मामले में यदि आयोग को यह सुसंगत लगता है तो आयोग गवाहों को तलब करने, साक्ष्य के लिए सहायक किन्हीं भी दस्तावेजों या वस्तुओं या प्रस्तुति योग्य अन्य सामग्री की खोज और उन्हें प्रस्तुत करने के आदेश दे सकता है, किसी भी कार्यालय से

लोक अभिलेख के परीक्षण की मांग कर सकता है, आयोग के किसी अधिकारी द्वारा किसी भी व्यक्ति की अभिरक्षा में या नियंत्रण वाली पुस्तकों, खातों या अन्य दस्तावेजों या जानकारियों की छानबीन कराने के आदेश दे सकता है।

(ग) आयोग यदि उचित समझे, किसी पक्षकार को या उल्लेखित अन्यों को मामले में अतिरिक्त साक्ष्य, जैसा ऊपर विनियम (क) और (ख) के अधीन साक्ष्य में अभिलेख पर लाए गए दस्तावेजों के लिए देना आवश्यक हो, मंगा सकेगा।

(घ) आयोग किसी भी समय किसी व्यक्ति को शपथ पर परीक्षण हेतु समंस या बल द्वारा उपस्थित करा सकता है।

(ड.) आयोग शपथ पत्र के माध्यम से साक्ष्य ले सकता है।

18. बाद विषयों का अन्य को संदर्भ

(क) कार्यवाहियों की किसी भी चरण में आयोग को, ऐसे किसी भी मुददे या मुददों को, जिन्हें वह युक्तियुक्त पूर्ण समझता है, आयोग के अधिकारियों तक सीमित न होकर, किन्हीं भी व्यक्तियों को, जिन्हें आयोग विशेषज्ञ–सलाह या अभिमत के लिए दक्ष समझता है, संदर्भित कर सकेगा।

(ख) आयोग, समय–समय पर अधिकारियों तक सीमित न होकर किसी भी व्यक्ति को, इस बात के लिए नामनिर्दिष्ट कर सकता है कि वे किसी भी स्थान / स्थानों का दौरा करके निरीक्षण करें तथा स्थान के अस्तित्व या स्थिति की और वहां उपलब्ध सुविधाओं का प्रतिवेदन देवें।

(ग) आयोग, अगर उपयुक्त मानता है तो वह संबंधित पक्षों को या अन्यों को उपरोक्त उप विनियम (क) या (ख) के अधीन नामनिर्दिष्ट व्यक्तियों के समक्ष उपस्थित होकर ऐसे व्यक्तियों को संबंधित मामलों या मुददों पर अपना दृष्टिकोण रखने के लिए निदेशित कर सकता है।

(घ) ऐसे व्यक्तियों द्वारा प्रस्तुत प्रतिवेदन या अभिमत प्रकरण के अभिलेख का एक अंग होगा और कार्यवाहियों के पक्षों को ऐसे प्रतिवेदन या अभिमत की प्रतियां आयोग द्वारा निर्धारित शुल्क पर दी जा सकेगी। कार्यवाहियों के पक्षों को यह अधिकार होगा कि वे

प्रतिवेदन या अभिमत के विरोध या समर्थन में अपना दृष्टिकोण प्रस्तुत कर सकें।

(ड.) आयोग ऊपर लिखित व्यक्ति के प्रतिवेदन या अभिमत पर तथा पक्षों द्वारा प्रस्तुत किये गये उत्तरों पर मामले को विनिश्चय करते समय सम्यक्रूप से गौर करेगा और आवश्यक समझे जाने पर प्रतिवेदन या अभिमत देने वाले व्यक्ति का परीक्षण करेगा। तथापि आयोग, ऊपर उपविनियमों के अधीन दी गई रिपोर्ट या अभिमत द्वारा बाध्य नहीं होगा और आयोग को ऐसा निर्णय लेने हेतु सक्षम होगा जैसा वह उचित समझे।

19. किसी पक्ष के उपस्थित न होने पर अपनाई जाने वाली प्रक्रिया

(क) यदि किसी मामले की सुनवाई के लिए नियत तारीख या समय पर या स्थगित कर दिए जाने पर दी गई अन्य किसी तारीख या समय को सुनवाई के समय कोई पक्ष, उसका प्राधिकृत प्रतिनिधि उपस्थित नहीं होता है तो आयोग अपने स्वविवेक से या तो चूक के कारण याचिका को निरस्त कर सकता है या अनुपस्थित पक्ष के विरूद्ध उसकी अनुपस्थिति में एक पक्षीय कार्यवाही करते हुए याचिका की सुनवाई एवं निराकरण कर सकता है।

(ख) कोई याचिका जब उपस्थिति में चूक के कारण निरस्त कर दी जाती है या एक पक्षीय निर्णित की जाती है तो व्यथित व्यक्ति यथास्थिति इस तरह निरस्त होने या एक पक्षीय कार्यवाही से 30 दिन के भीतर आदेश को वापिस लिए जाने हेतु आवेदन कर सकता है और आयोग ऐसी शर्तों पर, जिन्हें वह उचित समझता हो, आदेश को वापिस ले सकता है। यदि आयोग का यह समाधान हो जाता है कि याचिका की सुनवाई के समय व्यथित व्यक्ति के उपस्थित न होने के पीछे पर्याप्त कारण था।

20. आयोग के आदेश

(क) आयोग याचिका पर आदेश पारित करेगा और आयोग के अध्यक्ष और सदस्यों द्वारा जिन्होंने मामले की सुनवाई की है, आदेश पर हस्ताक्षर करेंगे।

(ख) आदेश के समर्थन में आयोग द्वारा दिये गये कारण असहमत सदस्य द्वारा दी गई असहमति यदि कोई हो तो, मिलकर आदेश

का भाग होंगे और इन विनियमों के अनुसार निरीक्षण हेतु और प्रतिलिपियों के प्रदाय हेतु उपलब्ध होंगे।

(ग) आयोग को किसी भी कार्यवाही, सुनवाई या मामले के दौरान कोई भी ऐसा अंतरिम आदेश जो उचित समझे जारी करने का अधिकार होगा।

(घ) आयोग के सभी आदेश और विनिश्चय सचिव अथवा अध्यक्ष द्वारा इस निमित्त सशक्त किसी अधिकारी के हस्ताक्षर द्वारा प्रमाणित किंये जावेंगे और उन पर आयोग की मुद्रा अंकित होगी।

(ड.) आयोग द्वारा जारी किए गए सभी अंतिम आदेश कार्यवाही के पक्षकारों को, सचिव अथवा अध्यक्ष या सचिव द्वारा इस निमित्त प्राधिकृत किसी अधिकारी द्वारा, संसूचित किये जावेंगे।

21. अभिलेखों का निरीक्षण और प्रमाणित प्रतियों का प्रदाय

(क) कार्यवाहियों के अभिलेख अधिकार के रूप में ऐसे शुल्क के संदाय पर और ऐसी शर्तों के, जैसी आयोग निदेश दे, अनुपालन पर कार्यवाहियों के दौरान या आदेश पारित किए जाने के पश्चात पक्षकारों को या उनके प्राधिकृत प्रतिनिधियों को, निरीक्षण हेतु खुले रहेंगे।

(ख) समस्त कार्यवाहियों के अभिलेख, केवल उन हिस्सों के अभिलेखों को छोड़कर जिनको आयोग द्वारा विनिर्दिष्ट कारणों से गोपनीय या विशेषाधिकृत समझा गया है, याचिका में शामिल पक्षों से भिन्न व्यक्तियों द्वारा, आयोग द्वारा समय–समय पर दिए गए निर्देशों के अनुपालन के अध्यधीन रहते हुए, जिसमें निरीक्षण का समय, स्थान और रीति तथा शुल्क का संदाय सम्मिलित है, कार्यवाहियों के दौरान अथवा आदेशों के पारित होने के बाद निरीक्षण किये जा सकेंगे।

(ग) कोई भी व्यक्ति जिसे अभिलेख के निरीक्षण की पात्रता है, निर्धारित शुल्क के भुगतान और आयोग द्वारा निर्दिष्ट अन्य शर्तों के अधीन, आयोग द्वारा दिये गये आदेशों, निर्देशों, निर्णयों और इसी प्रकार अभिवचनों, कागजातों, आयोग के अभिलेखों के अन्य भागों की प्रमाणित प्रतिलिपियों को भी प्राप्त करने की पात्रता होगी।

## अध्याय – तीन
## विवादों का माध्यस्थता

**22.** माध्यस्थता

(क) केन्द्रीय अधिनियम या आयोग के क्षेत्राधिकार के अंतर्गत मध्यस्थता द्वारा निपटाये जाने वाले विवादों को विवाद से संबंधित किसी पक्षकार के आवेदन पर प्रारंभ किया जा सकता है।

(ख) आयोग संबंधित पक्षों को यह कारण बताओं सूचना जारी करेगा कि क्यों न पक्षकारों के मध्य विवाद का निपटारा एवं न्याय निर्णय मध्यस्थता द्वारा किया जावे।

(ग) आयोग उन पक्षकारों को सुनकर जिन्हें सूचना जारी की गई थी तथा यह संतुष्टि होने पर कि पक्षकारों को मध्यस्थता पर कोई आपत्ति नहीं है आयोग आदेश पारित कर निदेशित कर सकेगा कि विवाद को मध्यस्थता द्वारा न्याय निर्णय एवं समझौते हेतु या तो आयोग द्वारा या आयोग द्वारा नामांकित व्यक्ति या व्यक्तियों को संदर्भित किया जावे।

**23.** मध्यस्थ का नामांकन

(क) यदि आयोग द्वारा मामले को मध्यस्थता हेतु आयोग के अलावा अन्य व्यक्ति या व्यक्तियों को संदर्भित करने का विनिश्चय किया जाता है तो संदर्भ किया जावेगा –
- (1) एकल मध्यस्थ को यदि विवाद से संबंधित पक्षकार एकल मध्यस्थ के नाम पर सहमत हो : या
- (2) यदि पक्षकार मध्यस्थ के नाम पर सहमत न हो सकें, तो आयोग द्वारा नामनिर्दिष्ट एकल मध्यस्थ को या तीन मध्यस्थों को जैसा कि आयोग विवाद की प्रकृति एवं मूल्य को दृष्टिगत रखते हुए निदेशित करे तथा यदि विवाद को तीन मध्यस्थों को संदर्भित किया जाता है तो एक–एक मध्यस्थ विवाद से संबंधित पक्षकारों द्वारा तथा तीसरा आयोग द्वारा नामांकित किया जावेगा। परन्तु यदि कोई पक्षकार मध्यस्थ को नामांकित करने में असफल रहे या आयोग या पक्षकार द्वारा नामांकित मध्यस्थ अपने कार्य में असफल हो जावे अथवा कार्य की उपेक्षा करे तो आयोग उसके स्थान पर किसी अन्य व्यक्ति को नामांकित कर सकेगा।

(2) आयोग किसी ऐसे व्यक्ति को नामांकित नहीं करेगा जिसके प्रति मध्यस्थता के किसी पक्षकार को सम्भावित पूर्वाग्रह या ऐसे ही अन्य कारणों के आधार पर आपत्ति हो तथा आयोग आपत्ति को उचित व न्यायपूर्ण मानता हो।

24. न्याय निर्णय, समझौता और पंचाट पारित करने की प्रक्रिया

(क) यदि आयोग मध्यस्थ के रूप में कार्य कर रहा हो तो न्याय निर्णय तथा समझौते की प्रक्रिया यथासंभव वही होगी जैसी कि उपरोक्त अध्याय–2 में आयोग द्वारा सुनवाई हेतु उपबंधित है।

(ख) आयोग द्वारा विवाद पर न्यायनिर्णय एवं समझौते हेतु मध्यस्थ या मध्यस्थों के नामांकन की स्थिति में ऐसे मध्यस्थ या मध्यस्थों द्वारा ऐसी प्रक्रिया अपनाई जावेगी जैसा कि वह उचित समझे तथा जो न्याय के नैसर्गिक सिद्धांतों या आयोग जारी विशिष्ट निर्देश यदि कोई हो, के अनुसार होगी। साथ ही मध्यस्थता के पक्षकारों का सुनवाई को न्यायोचित अवसर दिया जावेगा।

(ग) पक्षकारों को सुनने के उपरांत मध्यस्थ या मध्यस्थों द्वारा जैसा भी प्रकरण हो, एक स्पष्ट अवार्ड मध्यस्थता के समस्त बिन्दुओं पर निर्णय के कारणों सहित पारित करेगा तथा आयोग द्वारा विनिर्दिष्ट समय सीमा में आयोग को अग्रेषित करेगा।

(घ) आयोग द्वारा या मध्यस्थों द्वारा जैसा भी प्रकरण हो पारित अवार्ड मध्यस्थता एवं समझौता अधिनियम 1996 के अंतर्गत पारित अवार्ड माने जायेंगे।

25. मध्यस्थता तथा कार्यवाहियों का व्यय

आयोग के समक्ष मध्यस्धता एवं कार्यवाहियों के शुल्क एवं व्यय ऐसे पक्षकारों द्वारा, उतनी राशि के वहन किये जावेंगे जैसा कि आयोग निर्देशित करे।

## अध्याय – चार
## अनुज्ञप्ति

26. अनुज्ञप्ति के लिए आवेदन

कोई व्यक्ति जो छत्तीसगढ़ राज्य में विद्युत के पारेषण, वितरण या व्यापार के कारबार में लगने का इरादा करता है, इन विनियमों द्वारा

विनिर्दिष्ट ऐसे प्रारूप में आयोग द्वारा समुचित अनुज्ञप्ति की मंजूरी के लिए आयोग को आवेदन करेगा। अनुज्ञप्ति हेतु आवेदन का विवरण आयोग द्वारा पृथक रूप से दर्शाया जावेगा।

27. अनुज्ञप्ति में छूट की प्रक्रिया

(क) आयोग द्वारा अन्यथा निदेशित किये जाने के सिवाय छत्तीसगढ़ राज्य में विद्युत प्रदाय में संलग्न निम्नलिखित व्यक्तियों के वर्गों के संबंध में यह माना जावेगा कि वे आयोग द्वारा निर्धारित की जाने वाली इस हेतु कंडिका 2 एवं 3 में दिए गए आवश्यक शर्तों की पूर्ति के अध्यधीन वितरण अनुज्ञप्तिधारी हैं।

(i) ऐसे व्यक्ति जो उनके स्वयं के द्वारा उत्पन्न की गई और या अनुज्ञप्तिधारी विद्युत का वितरण द्वारा उन्हें प्रदाय की गई। ऐसे अवसर या कार्य में करता है जो एक माह से अधिक न हो और उनके स्वाामित्व के सिस्टम के माध्यम से विद्युत का वितरण किया जाता है।

(ii) ऐसा व्यक्ति जो आवासीय कालोनियों को ऐसी कालोनियों के अनुरक्षण के क्रियाकलापों के उनके कार्य के रूप में और उनके कर्मचारियों के प्रयोग और अधिभोग के लिए और/या कर्मचारियों को प्रसुविधाएं और सेवाएं उपलब्ध करा रहे व्यक्तियों के प्रयोग और अधिभोग के लिए विद्युत वितरित करता है, जहां ऐसा व्यक्ति, अनुज्ञप्तिधारी या आयोग द्वारा अनुमोदित किसी अन्य स्त्रोत से विद्युत प्राप्त करता है या स्वंय उत्पादित करता है और नो प्राफिट मोटिव बेसिस के उददेश्य से आवासीय कालोनियों के विनिर्दिष्ट क्षेत्रों के भीतर विद्युत वितरितकरता है।

(iii) जो व्यक्ति विद्युत अनुज्ञप्तिधारी ले रहा है एवं उसे अपने कर्मचारियों को बिना लाभ के प्रदाय कर रहा है ।

(iv) जो व्यक्ति अनुज्ञप्तिधारी से विद्युत प्रदाय एक बत्ती के रूप में घरेलू या व्यापारिक उपयोग के लिए एक ही परिसर में प्राप्त कर रहा है एवं उसी परिसर में उसी उपयोग के लिए बगैर लाभ के दे रहा है।

(v) ऐसे अन्य व्यक्ति जिन्हें आयोग आदेश द्वारा समय-समय पर अधिसूचित करे। ऐसी शर्तों और निर्बंधनों के अध्यधीन रहते हुए जिन्हें आयोग विनिर्दिष्ट करें।

(2) अनुज्ञप्तिधारी उपरोक्त कंडिका (1) के अनुसार –

(i) निर्धारित कार्य क्षेत्र के अंदर ही विद्युत तार विस्तार एवं संबंधित कार्य करेंगे।

(ii) विद्युत व्यवसाय संचालन में बचाव एवं सुरक्षा का पालन प्रचलित नियम व शर्तों के अनुरूप करना होगा।

(3) आयोग द्वारा छूट प्रदान करने की शर्तों और निर्बन्धनों में निम्नलिखित सम्मिलित होगा –

(i) आवेदक द्वारा प्रदान की गई छूट को जनता के ध्यान में लाने के लिए आवेदक द्वारा ऐसी रीति में प्रकाशित किया जाएगा जैसी कि आयोग समुचित समझें।

(ii) यदि आयोग द्वारा ऐसी अपेक्षा की जाए कि छूट प्रदान किये गये व्यक्ति को आयोग को ऐसे समय के भीतर जिसे आयोग द्वारा विनिर्दिष्ट किया जाए, उपभोक्ताओं की शिकायतों के प्रतितोष के लिए एक शिकायत हेंडलिंग प्रक्रिया आयोग को प्रस्तुत करना होगी और उसका क्रियान्वयन ऐसे उपांतरणों के साथ करना होगा जैसा कि आयोग द्वारा निर्देशित किया जाए।

(iii) छूट प्राप्त व्यक्ति आयोग को ऐसी रकत की एक वार्षिक फीस संदत्त करेगा जैसा कि समय–समय पर आयोग द्वारा निर्देशित किया जाए।

(iv) आयोग छूट प्रदान करते समय किन्हीं अन्य शर्तों को अधिरोपित करने का हकदार होगा जिन्हें आयोग समुचित समझे जिसमें छूट के प्रति संहरण या उपांतरण की शर्तें सम्मिलित है।

(v) जब तक सामान्य या विशेष आदेश द्वारा आयोग निदेश न दें तब तक छूट प्राप्त व्यक्ति आयोग द्वारा प्रदान की गई चाहें सामान्य छूट द्वारा विनिर्दिष्ट छूट।

(4) अनुज्ञप्तिधारी को विवाद की स्थिति में नियम 49 के तहत आयोग का निर्णय अंतिम होगा।

## अध्याय – पॉच
## उत्पादन कंपनी एवं केपटिव उत्पादन गृह

28. उत्पादन कंपनी या केपटिव उत्पादन कर रही कम्पनी या ऐसा करने की इच्छुक कम्पनियां जो छत्तीसगढ़ में सूचना प्रकाशन के 30 दिन के अंदर या उत्पादन शुरू करने के 30 दिन के अंदर जो बाद में हो आयोग को तकनीकी व अन्य जानकारी परिशिष्ट 3 अ और ब में जमा करेंगे।

निम्न दाब में आने वाले केपटिव पावर प्लाण्ट को उपरोक्त जानकारी भेजना आवश्यक नहीं होगा जब तक की आयोग द्वारा न चाही जावे।

## अध्याय–छः
## ऊर्जा की प्राप्ति और क्रय

29. (क) प्रत्येक वितरण अनुज्ञप्तिधारी, केन्द्रीय अधिनियम और अनुज्ञप्ति के उपबंधों के अनुसार, अनुज्ञप्ति के कारबार के लिए अपेक्षित विद्युत, अल्प–मूल्य–क्रय के सिद्धांत पर विचार करते हुए एक–मितव्ययी और दक्षता पूर्ण रीति में और एक पारदर्शी ऊर्जा क्रय उपाधान प्रक्रिया के अधीन क्रय या प्राप्त करेगा।

(ख) किसी वितरण अनुज्ञप्तिधारी द्वारा क्रय की गई ऊर्जा को आयोग द्वारा ऐसी शर्तों और निर्बन्धनों पर, लघुकालिक ऊर्जा क्रय या दीर्घकालिक ऊर्जा क्रय के रूप में वर्गीकृत किया जाएगा, जो समय–समय पर आयोग द्वारा विनिश्चित किया जाए।

(ग) आयोग, समय–समय पर, लघुकालिक ऊर्जा क्रय और दीर्घकालिक ऊर्जा–क्रय को शासित करने वाले सन्नियम, व्यावहारिक निदेश और आदेश जारी कर सकेगा जिन्हें कि वितरण अनुज्ञप्तिधारी, अनुज्ञप्त कारबार के प्रयोजन के लिए ग्रहण कर सकता है।

(घ) जब तक कि आयोग द्वारा सामान्य या विशेष आदेश द्वारा अन्यथा रूप से अनुमोदित न कर दिया जाए, वितरण अनुज्ञप्तिधारी द्वारा कोई दीर्घकालिक ऊर्जा क्रय या प्राप्ति आयोग द्वारा अनुमोदित की जाने वाली संरचनात्मक प्रतिस्पर्धा प्राप्ति प्रक्रिया के माध्यम से किया जायेगा।

(ड.) वितरण अनुज्ञप्तिधारी, उसके नियंत्रणाधीन पारेषण प्रणाली और/या वितरण प्रणाली के संबंध में और अन्य अनुज्ञप्तिधारियों और राज्य में दूसरों से या राज्य के बाहर अन्य से प्राप्त विद्युत छोड़ने और आयोग द्वारा अनुमोदित ऊर्जा प्राप्ति योजना के अनुसार प्राप्त विद्युत छोड़ने और उसके वितरण के लिए आयोग के पास एक प्रस्ताव प्रस्तुत करेगा।

(च) आयोग, अनुज्ञप्तिधारी द्वारा संसाधन योजना, ऊर्जा क्रय और उपापान योजना, पारेषण प्रणाली और वितरण प्रणाली के लिए योजना, प्रतिस्पर्धी प्राप्ति प्रक्रिया के संबंध में तथा समय–समय पर आयोग द्वारा जारी किए गए दिशा–निर्देशों और व्यावहारिक निदेश के अनुसार अनुज्ञप्तिधारी द्वारा ऊर्जा के क्रय से संबंधित समस्त अन्य विषयों के संबंध में दिए जाने वाले ब्यौरों को विनिर्दिष्ट करेगा।

(छ) आयोग वितरण अनुज्ञप्तिधारी के टैरिफ निर्धारण करते समय इन विनियमों के अनुसार तथा केन्द्रीय अधिनियम की धारा 61 के अंतर्गत बनाये जाने वाले टैरिफ विनियमों को ध्यान में रखेगा। आयोग द्वारा वितरण अनुज्ञप्तिधारी को ऊर्जा क्रय और उपादान प्रक्रिया हेतु प्रदत्त अनुमोदन के अनुक्रय में वितरण अनुज्ञप्तिधारी उसमें निहित निबंधनों और शर्तों के परिपालन हेतु कार्य करेगा।

(ज) यहां किसी बात के होते हुए वितरण अनुज्ञप्तिधारी के विद्यमान संविदा एवं व्यवस्था थोक आपूर्ति अनुज्ञप्तिधारी सहित या उसके हकदारों को जो राज्य में ऐसे थोक आपूर्ति गतिविधियों को उत्तराधिकार में प्राप्त कर, सम्पन्न करे, को प्रभावित नहीं करेगा।

## अध्याय – सात
## विनिधान अनुमोदन

30. (क) जब तक कि आयोग द्वारा अन्यथा निदेशित न हो प्रत्येक अनुज्ञप्तिधारी, अनुज्ञप्त व्यवसाय में विनिधान हेतु आयोग का पूर्व अनुमोदन प्राप्त करेगा, यदि ऐसा विनिधान अनुज्ञप्ति की शर्तों में आयोग द्वारा विनिर्दिष्ट सीमा से अधिक हो।

(ख) (i) अनुज्ञप्तिधारी द्वारा किए जाने वाले विनिधान के अनुमोदन के लिए आवेदन का निपटारा करते समय आयोग स्व–विवेक से ऐसी जांच और परामर्श करेगा जैसी कि वह उचित समझे।

(ii) आयोग स्व–विवेक से टैरिफ के अवधारण के लिए कार्यवाहियों के एक भाग के रूप में विनिधान अनुमोदन के लिए कार्यवाही प्रारम्भ कर सकेगा या आवेदन पर विचार कर सकेगा।

(ग) आयोग, ऐसे परामर्शियों, विशेषज्ञों और अन्य व्यक्तियों को नियुक्त कर सकेगा जिन्हें कि समुचित समझा जाए और विनिधान अनुमोदन के आवेदन पर आयोग द्वारा विचार करने के पूर्व अनुज्ञप्तिधारी के साथ विचार–विमर्श और वार्तालाप करने के लिए आयोग के कर्मचारिवृन्द, परामर्शी को प्राधिकृत कर सकेगा।

(घ) (i) विनिधान अनुमोदन की कोशिश कर रहे अनुज्ञप्तिधारी और अन्य आवेदक, ऐसी समस्त जानकारी, विवरण और दस्तावेज प्रस्तुत करेंगे जो कि इस प्रयोजन के लिए आयोग द्वारा नियुक्त किए गए आयोग कर्मचारिवृन्द परामर्शी और विशेषज्ञों द्वारा अपेक्षित किए जाएं और अनुज्ञप्तिधारी के आधिपत्य या अभिरक्षा में रखे अभिलेख और दस्तावेज तक पहुंच को अनुज्ञात करेगा।

(ii) अनुज्ञप्तिधारी, आयोग के कर्मचारिवृन्द, परामर्शियों और विशेषज्ञों के साथ सहयोग करेगा जिससे कि वे उनके कृत्यों का निर्वाहन करने में समर्थ हों तथा उनके निष्कर्ष के परिणाम पर आयोग को रिपोर्ट करेगा।

## अध्याय – आठ
## टैरिफ

31. अनुज्ञप्तिधारियों द्वारा प्रस्तुतीकरण :

(क) आयोग, निम्नलिखित के लिए छत्तीसगढ़ के भीतर टैरिफ अवधारित करेगा:–

(i) किसी उत्पादन कम्पनी (केन्द्र सरकार के स्वामित्व या नियंत्रण से भिन्न) द्वारा किसी वितरण अनुज्ञप्तिधारी का विद्युत का प्रदाय।

(ii) विद्युत का पारेषण

(iii) विद्युत की व्हीलिंग

(iv) विद्युत का फुटकर विक्रय

(ख) केन्द्रीय अधिनियम के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए प्रत्येक वर्ष 30 नवम्बर या अन्यथा, जैसा कि आयोग द्वारा निर्देशित किया जाए, प्रत्येक अनुज्ञप्तिधारी, उसके चालू अनुमोदित टैरिफ के अधीन प्रभारों से प्रत्याशित औसत राजस्व और सेवाएं उपलब्ध कराने की प्रत्याशित लागत की गणना अर्न्तविष्ट करते हुए एक अभिकथन आयोग के पास ऐसे प्रारूप में प्रस्तुत करेगा जैसा कि आयोग द्वारा विनिर्दिष्ट किया जाए।

(ग) यदि पारेषण या वितरण अनुज्ञप्तिधारी एक या उससे अधिक व्यवसाय करता है तो ऊपर खण्ड (क) में निर्दिष्ट अनुज्ञप्तिधारी के प्रत्येक पृथक व्यवसाय के लिए ऐसी रीति में प्रत्येक ऐसे व्यवसाय के संबंध में पृथक रूप से एक अभिकथन दिया जायेगा।

(घ) उपरोक्त खण्ड (क) में निर्दिष्ट अभिकथन में निम्नलिखित विवरण अंतर्विष्ट रहेंगे :–

(i) आगामी वित्तीय वर्ष के लिए ग्राहक या उपभोक्ता प्रवर्ग द्वारा पूर्वानुमानित, अनुज्ञप्तिधारी की मांग और पूर्वानुमान का आधार,

(ii) प्रत्याशित अनुमानित राजस्व की गणना जो ग्राहक या उपभोक्ता प्रवर्ग द्वारा हाल ही में अनुमोदित टैरिफ के अधीन उसी अवधि के दौरान उपरोक्त मांग से निकलेगी।

(iii) वित्तीय सिद्धांतों के अनुसार गठित विनिर्दिष्ट अवधि के दौरान उपभोक्ताओं के प्रत्येक प्रवर्ग के लिए ऊपर उपखण्ड (i) में उपदर्शित मांग के स्तर द्वारा अपेक्षित सेवाएं उपलब्ध कराने की अनुज्ञप्तिधारी की प्राक्कलित लागत की गणना और विद्युत (प्रदाय) अधिनियम, 1948 की छठवीं अनुसूची में उनका आवेदन जो कि विद्युत अधिनियम, 2003 (क्रमांक 36 सन् 2003) द्वारा उक्त अधिनियम के निरसन के पूर्व प्रवृत्त था या ऐसे अन्य सिद्धांतों में जिन्हें समय–समय पर आयोग द्वारा निहित किया जाए।

(iv) यदि अनुज्ञप्तिधारी उन अनुज्ञप्त व्यवसाय सेवाओं से भिन्न कोई व्यवसाय या सेवाएं चलाता है तो अनुज्ञप्तिधारी ऐसे विवरण के साथ राजस्व और खर्च का अभिकथन पृथक से देगा जिन्हें आयोग ऐसे व्यवसाय या सेवाओं के संबंध में आवश्यक समझें।

(v) ऐसी अन्य जानकारी जो समय–समय पर आयोग द्वारा निर्देशित की जाए।

(ड.) पारेषण या वितरण अनुज्ञप्तिधारी, ऐसी अवधि के लिए जैसी कि आयोग द्वारा विनिर्दिष्ट की जाए, उस समय प्रचलित टैरिफ प्रत्याशित औसत राजस्व और सेवाओं की प्रत्याशित लागत जिसमें नुकसान के स्तर पर कमी के लिए स्कीम, प्राप्त किये जाने वाले अन्य दक्ष प्रलाभ, प्रभारों में पुनरीक्षण और उपभोक्ताओं के भिन्न–भिन्न वर्गों के लिए टैरिफ संरचना में परिवर्तन सम्मिलित है, के बीच घाटे से निपटने के लिए टैरिफ प्रस्ताव प्रस्तुत करेगा।

(च) पारेषण या वितरण अनुज्ञप्तिधारी आयोग में ऐसी अतिरिक्त जानकारी, विवरण और दस्तावेज प्रस्तुत करेगा जिन्हें राजस्व संगणना और टैरिफ प्रस्तावों को प्रस्तुत करने के पश्चात समय–समय पर आयोग द्वारा अपेक्षा की जाए।

(छ) आयोग द्वारा निर्धारित शुल्क खण्ड (क) के अनुसार प्रस्तुत आवेदनों पर देय होगी।

(ज) पारेषण व वितरण अनुज्ञप्तिधारी को जानकारी का प्रकाशन करना होगा जो आयोग के निर्देशों के अनुरूप होगा। आयोग किसी के द्वारा मांगे जाने पर छायाप्रति उसकी लागत मूल्य लेकर आवेदन का विवरण उपलब्ध करा सकता है।

32. बहु–वर्षी टैरिफ सिद्धांत

(क) आयोग, अनुज्ञप्तिधारियों की राजस्व आवश्यकताओं की संगणना और टैरिफ अवधारणा से संबंधित मामलों के लिए बहु–वर्षी टैरिफ सिद्धांत अंगीकार कर सकेगी। जिसमें हानि के स्तर में कमी के पहलू, उपार्जन किए जाने वाले अन्य दक्ष प्रलाभ, प्रभारों में पुनरीक्षण, टैरिफ संरचना में परिवर्तन पहचाने गए अवयवों की लागत और ऐसे अन्य विषय सम्मिलित हैं, जिन्हें अनिश्चिताओं को दूर करने के लिए आवश्यक समझा जाए।

(ख) आयोग राजस्व संगणना का अभिकथन और बहु–वर्षी के लिए टैरिफ प्रस्ताव प्रस्तुत करने के लिए समय–समय पर मार्गदर्शन जारी कर सकेगा और जब तक कि आयोग द्वारा अभिव्यक्त न कर दिया जाए, अनुज्ञप्तिधारी आयोग द्वारा जारी किए गए मार्ग निर्देशनों का पालन करेगा।

33. सुनवाई

(क) जब तक आयोग द्वारा अन्यथा निदेशित न कर दिया जाए, आयोग, पारेषण व वितरण अनुज्ञप्तिधारी द्वारा दिए गए राजस्व संगणना और टैरिफ प्रस्ताव पर कार्यवाही करेगा और ऐसी राजस्व संगणना और टेरिफ प्रस्तावों पर विनिश्चय करने के लिए, ऐसे व्यक्तियों की सुनवाई करेगा जिन्हें समुचित समझा जाए।

(ख) राजस्व गणना और अनुज्ञप्तिधारी के टैरिफ प्रस्तावों पर सुनवाई की प्रक्रिया ऐसी रीति में होगी जैसा कि समय–समय पर आयोग द्वारा विनिश्चय किया जाए।

34. आयोग का आदेश

(क) पारेषण एवं वितरण अनुज्ञप्तिधारी और ऐसे अन्य पक्षकारों की सुनवाई पर जिन्हें आयोग द्वारा समुचित समझा जाए और ऐसी अन्य जांच करने के पश्चात आयोग एक आदेश करेगा। उपबंधित राजस्व गणना और टैरिफ प्रस्तावों पर उसका विनिश्चय अनुज्ञप्तिधारी को अधिसूचित करेगा।

(ख) उपरोक्त खण्ड (क) के अधीन आदेश करते समय या तत्पश्चात किसी भी समय आयोग उस टैरिफ के प्रकाशन का निदेश दे सकेगा जिसे अनुज्ञप्तिधारी आगामी अवधि में विभिन्न उपभोक्ताओं या ग्राहकों और उनके प्रवर्गों पर प्रभारित करेगा।

(ग) आयोग सात दिवस के भीतर आदेश की प्रति, राज्य शासन, केन्द्रीय विद्युत प्राधिकरण तथा संबंधित अनुज्ञप्तिधारी को प्रेषित करेगा।

35. प्रकाशन

(क) पारेषण एवं वितरण अनुज्ञप्तिधारी आयोग द्वारा अनुमोदित किए गए टैरिफ को प्रदाय के क्षेत्र में प्रसार रखने वाले समाचार पत्र में प्रकाशित करवाएगा। इस प्रकाशन में ऐसी अन्य बातों के अतिरिक्त जिनकी आयोग द्वारा अपेक्षा की जाए, टैरिफ परिवर्तन का सामान्य विवरण और उपभोक्ताओं के वर्गों पर उसका प्रभाव भी सम्मिलित रहेगा।

(ख) इस प्रकार उपरोक्त खण्ड (क) में प्रकाशित टैरिफ संबंधित क्षेत्र में अधिसूचित टैरिफ के रूप में लागू होगा। टैरिफ में कोई वृद्धि के प्रकरण में उसका प्रभाव उतने दिनों के पश्चात प्रभावी होगा जैसा कि आयोग निदेश दे किन्तु वह टैरिफ के प्रथम प्रकाशन से 7 दिनों से कम अवधि नहीं होगी।

(ग) आयोग केन्द्रीय अधिनियम एवं इन विनियमों के अधीन कृत्यों एवं शक्तियों के निर्वहन हेतु यदि उचित समझता है तो जांच हेतु सूचना जारी करेगा और इन विनियमों के अध्याय 2 में उपबंधित मामलों को निपटाने की प्रक्रिया अनुसार आगे कार्यवाही करेगा।

36. राज्य शासन से परिदान

(क) यदि राज्य शासन किसी समय उपभोक्ताओं के किसी वर्ग या वर्गों के लिए किसी प्रकार का परिदान प्रस्तावित करती है तो आयोग ऐसे प्रस्ताव की प्राप्ति के पश्चात उस राशि का निर्धारण करेगा जो परिदान के रूप में होगी और ऐसी निबंधनों और शर्तों पर जिसका भुगतान किया जावेगा जिसमें परिदान के विनिश्चय से प्रभावित होने वाले व्यक्ति को राज्य शासन द्वारा परिदान राशि के भुगतान की रीति भी शामिल होगी।

(ख) टैरिफ का निर्धारण करते समय आयोग परिदान की उस राशि को भी ध्यान में रखेगा जिसकी सहमति राज्य शासन द्वारा उपभोक्ताओं के किसी वर्ग या वर्गों को देने हेतु दी गई है।

(ग) आयोग, राज्य शासन के प्रस्तावित ऐसे परिदान को, जो आयोग के विनिश्चय दिनांक को थी, ध्यान में रखते हुए, निर्धारित किये गये टैरिफ का प्रकाशन करेगा।

(घ) उपरोक्त में किसी बात के होते हुए भी राज्य शासन द्वारा जारी कोई निर्देश तब तक प्रभावी नहीं होगा जब तक कि राज्य शासन द्वारा केन्द्रीय अधिनियम की धारा 65 के उपबंधों के अनुसार भुगतान नहीं कर दिया जाता है एवं उक्त निर्देशों के निष्प्रभावी होने की दशा में, राज्य शासन द्वारा परिदान में दी जाने वाली राशि संबंधित उपभोक्ताओं के वर्ग या वर्गों पर अधिरोपित टैरिफ में वितरण अनुज्ञप्तिधारी द्वारा जोड़ी जावेगी।

(ङ.) वितरण अनुज्ञप्तिधारी से अपेक्षित होगा कि वह आयोग की संतुष्टि हेतु आवश्यक दस्तावेजों को प्रस्तुत करेगा कि वितरण अनुज्ञप्तिधारी द्वारा राज्य शासन से प्राप्त परिदान राशि को विधिवत हिसाब में ले लिया गया है और जिस प्रयोजन के लिए परिदान दिया गया है उसमें उपयोग किया गया है।

37. उपभोक्ताओं पर बिल

(क) वितरण अनुज्ञप्तिधारी, अधिसूचित टैरिफ के अनुसार ही उपभोक्ताओं को प्रदाय की गई या पारेषित की गई विद्युत या प्रदान की गई सेवाओं के लिए विनियम 36 के खण्ड (घ) के अनुरूप देयक बनायेगा।

(ख) उपभोक्ता को जारी देयक पर विद्युत की दर, उपभोक्ता की श्रेणी एवं यदि राज्य शासन द्वारा कोई परिदान दिया जा रहा है तो वह अंकित होगा एवं आयोग द्वारा निर्दिष्ट आदेशों का उल्लेख भी होगा जो समय-समय पर जारी होते रहेंगे।

38. टैरिफ का पुनरीक्षण

(क) आयोग द्वारा ईंधन प्रभार नियमों की किन्हीं शर्तों में, अधिकथित किये जा सकने वाले, अभिव्यक्त रूप से अनुज्ञात बदलाव के सिवाय उपरोक्तानुसार अधिसूचित टैरिफ या टैरिफ के भाग में साधारणतया कोई संशोधन किसी वित्तीय वर्ष में एक बार से ज्यादा नहीं किया जा सकेगा और ऐसा आदेश विशिष्ट अनुज्ञप्तिधारियों पर प्रयोजन हेतु जारी किया जा सकेगा।

(ख) यदि राज्य सरकार द्वारा उपभोक्ताओं के किसी वर्ग या किन्हीं वर्गों या किसी वर्ग के भीतर किसी प्रवर्ग को कोई सबसीडी प्रस्तावित करती है तो ऐसे प्रस्ताव की प्राप्ति पर आयोग, राज्य सरकार द्वारा अनुज्ञप्तिधारी को सबसीडी रकम के भुगतान का समय और रीति तथा आयोग द्वारा अवधारित किये जाने वाले टैरिफ अनुज्ञप्तिधारी द्वारा किए जाने वाले परिणामिक समायोजन को अवधारित करेगा।

39. उत्पादन टैरिफ

(क) आयोग वितरण अनुज्ञप्तिधारी को उत्पादन कम्पनी से विद्युत क्रय एवं प्राप्ति के इन विनियमों के अध्याय-छः के अनुसार अनुमोदन प्रदान कर सकेगा एवं ऐसे अनुमोदन के पश्चात उत्पादन कंपनी वितरण अनुज्ञप्तिधारी को, ऊर्जा क्रय अनुबंध में निहित टैरिफ निबंधनों एवं शर्तों पर, जैसे कि आयोग द्वारा अनुमोदित की जावें, ऊर्जा विक्रय करने हेतु अधिकृत होगी।

(ख) उपरोक्त खण्ड (क) में समाविष्ट से, भिन्न प्रकरणों में, उत्पादन कंपनी अपने किसी उत्पादन केन्द्र द्वारा राज्य में ऊर्जा विक्रय हेतु टैरिफ निर्धारण के लिए प्रत्येक वर्ष की 30 नवम्बर को आयोग को आवेदन कर सकेगा जिसमें उत्पादन से संबंधित चल-अचल लागतों का एवं उत्पादन केन्द्र से ऊर्जा के विक्रय का विस्तार से उल्लेख होगा।

(ग) उत्पादन कंपनी खण्ड (ख) के अंतर्गत किसी विशिष्ट खरीददार को ऊर्जा के विक्रय के लिए टैरिफ के निर्धारिण हेतु आवेदन प्रस्तुत

कर सकेगा जिनमें वितरण अनुज्ञप्तिधारी भी शामिल है, या ऐसे एक से अधिक खरीददार का सामान्य तथा ऐसे व्यक्ति या ऐसे व्यक्ति जिनमें वितरण अनुज्ञप्तिधारी भी शामिल है जो ऊर्जा क्रय करने के इच्छुक है।

(घ) आयोग उत्पादन कंपनी के उत्पादन केन्द्र से ऊर्जा के विक्रय हेतु टैरिफ का निर्धारण कर सकेगा जिसके बाद उत्पादन कंपनी आयोग द्वारा निर्धारित निबंधनों एवं शर्तों के अध्यधीन आयोग द्वारा निर्धारित टैरिफ पर ऊर्जा के विक्रय के लिए अनुबंध कर सकेगा। परन्तु यह कि उत्पादन टैरिफ का निर्धारण उत्पादन कंपनी को वितरण अनुज्ञप्तिधारी को लम्बी अविधि के आधार पर ऊर्जा के विक्रय हेतु अधिकृत नहीं करेगा सिवाए ऊर्जा क्रय अनुबंध या उत्पादन के अनुसार जो कि वितरण अनुज्ञप्तिधारी द्वारा इन विनियमों के अध्याय–छः के उपबंधों के अनुसार परिपूर्ण किया गया हो और उन शर्तो और निबंधनों के अनुसार हो जो आयोग द्वारा इस उददेश्य के लिए समय–समय पर निर्धारित किये जाते हैं। परन्तु यह भी कि उत्पादन टैरिफ का निर्धारण उत्पादन कंपनी को वितरण अनुज्ञप्तिधारी को लघुकालिक के आधार पर ऊर्जा विक्रय हेतु अधिकृत नहीं करेगा सिवाय इन विनियमों के अध्याय 6 के अनुसार ऐसे निबंधनों की शर्तो के जैसा कि उस अध्याय के अंतर्गत आयोग द्वारा निर्धारित किया जावे।

40. विद्युत व्यवसायी के लिए विद्युत दरें

(क) आयोग इन विनियमों के अध्याय–छः के अनुसार वितरण अनुज्ञप्तिधारी द्वारा विद्युत व्यवसायी से विद्युत क्रय एवं प्राप्ति हेतु टैरिफ का अनुमोदन कर सकेगा और ऐसे अनुमोदन के पश्चात विद्युत व्यवसायी वितरण अनुज्ञप्तिधारी को, ऐसे टैरिफ और ऐसे निबंधनों और शर्तो पर जो विद्युत क्रय अनुबंध में निहित हो और जो आयोग द्वारा अनुमोदित हो, विद्युत विक्रय हेतु अधिकृत होगा।

(ख) आयोग समय–समय पर विद्युत व्यवसायी को राज्य में विद्युत व्यवसाय करने के लिए व्यावसायिक सीमा नियम कर सकेगा।

(ग) विद्युत व्यवसायी के लिए व्यावसायिक सीमा का निर्धारण वितरण अनुज्ञप्तिधारी को विद्युत क्रय हेतु अधिकृत नहीं करेगा सिवाय इन विनियमों के अध्याय 6 के उपबंधों के अनुसार और यह भी कि ऐसा विक्रय इस उददेश्य हेतु आयोग द्वारा समय–समय पर बनाये गये निबंधनों एवं शर्तों के अध्यधीन होगा।

## अध्याय – नौ
## पालन, मानक, कोड, प्रदाय विनियम आदि

41. निष्पादन, मानक, कोड, प्रदाय विनियम आदि

(क) आयोग, समय–समय पर, अनुज्ञप्तिधारी और राज्य में कार्य कर रही उत्पादन कम्पनियों को ऐसी संहिता विरचित करने का निदेश दे सकेगा जो आयोग द्वारा विद्युत क्षेत्र के उचित और दक्षतापूर्ण संचालन तथा राज्य में ऊर्जा प्रणाली के प्रचालन के लिए समुचित समझता है।

(ख) आयोग अनुज्ञप्तिधारी द्वारा विरचित संहिता पर विचार–विमर्श करने के लिए ऐसे परामर्श और कार्यवाही कर सकेगी जिन्हें आयोग उचित समझता है।

(ग) आयोग, अनुज्ञप्तिधारी और उत्पादन कम्पनियों द्वारा विरचित किये गए संहिता पर आयोग को सलाह देने के लिए विशेषज्ञों को नियुक्त कर सकेगा।

(घ) आयोग, अनुज्ञप्तिधारी और उत्पादन कम्पनियों द्वारा बनाए गए संहिता में ऐसे रूपांतरण करने का निदेश दे सकेगा जिन्हें आयोग उचित समझे।

(ङ.) अनुज्ञप्तिधारी और उत्पादन कम्पनी आयोग द्वारा अनुमोदित और समय–समय पर आयोग, द्वारा कियेगये निदेशों और आदेशों से संगत संहिताओं को क्रियान्वित करेंगे।

(च) ऊर्जा प्रणाली के प्रचालन में मानकों के पालन को लागू करने के संबंध में आयोग की शक्तियों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, बनाए जाने और क्रियांवित किये जाने वाली संहिता में निम्नलिखित सम्मिलित होंगे –

(i) ग्रीड संहिता
(ii) विवरण (योजना एवं संचालक) संहिता
(iii) वितरण (प्रदाय की शर्तें) संहिता
(iv) उपभोक्ताओं से संबंधित संहिता जिसमें बिलों के भुगतान पर प्रक्रिया का संहिता, भुगतान न करने के लिए असंयोजन पर संहिता, मानकों और सेवा संहिता की गुणवत्ता तथा

असफलता के लिए जुर्मानों और शास्तियॉ, उपभोक्ता के अधिकार, अभिकथन और उपभोक्ता शिकायत निवारण प्रक्रिया आदि सम्मिलित है।

(v) बचाव और सुरक्षा संहिता,

(vi) पारेषण पद्धति योजना और सुरक्षा मानक

(vii) वितरण पद्धति योजना और सुरक्षा मानक

(viii) पारेषण प्रचालन मानक

(ix) वितरण प्रचालन मानक और

(x) विद्युत के उपयोजन, उपयोग और मांग पक्ष प्रबंधन

(7) अनुज्ञप्तिधारी और उत्पादन कम्पनियां विद्यमान मानकों और संहिता का अनुसरण तब तक करेगी जब तक कि इन विनियमों के अनुसार संहिता और मानक न बन जाएं और न लागू हो जायें।

## अध्याय – आठ
## अन्वेषण, जांच, जानकारी का संग्रहण आदि

42. जानकारी का संग्रहण

(क) आयोग केन्द्रीय अधिनियम के उपबंधों और उक्त अधिनियम के अन्य उपबंधों के अनुसरण में, जैसा उचित समझे, जानकारी एकत्रित करने, जांच, अन्वेषण, प्रवेश, खोज एवं जब्ती करने के लिए ऐसे आदेश कर सकेगा।

(ख) आयोग अपनी शक्तियों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, और जिसमें निम्नलिखित सम्मिलित होंगे, आदेश दे सकता है –

(i) आयोग, अपने सचिव या किसी अन्य अधिकारी को किसी भी स्थान या भवन में प्रवेश करने के लिए विशेष रूप से प्राधिकृत कर सकेगा, जहां केन्द्रीय अधिनियम के अधीन जांच या न्यायनिर्णयन से संबंधित मामलों की विषयवस्तु से संबंधित दस्तावेज या अभिलेखों के विद्यमान होने के विश्वास योग्य कारण है और इसके जब्त करने या इसके उद्धरण या प्रतिलिपियां लेने हेतु प्राधिकृत कर सकेगा।

(ii) केन्द्रीय अधिनियम की धारा 128 में प्रदत्त शक्ति के अनुरूप आयोग को यह संतुष्टि होने पर कि अनुज्ञप्ति धारक या उत्पादन कम्पनी अनुज्ञप्ति के नियम व शर्ते, केन्द्रीय अधिनियम इसके

अनुरूप बनाये गये नियम या शर्ते या आयोग द्वारा समय–समय पर जारी दिशा निर्देशों का पालन करने में असफल हो गया है तो किसी अधिकारी से आयोग लिखित आदेश से जांच करा सकता है और उसका प्रतिवेदन आयोग को करने हेतु निदेशित कर सकता है। इसके लिए आयोग अनुज्ञप्तिधारक और उत्पादन कम्पी को निर्देशित कर सकता है कि कुछ जानकारी अपनी किताबों में हमेशा तैयार रखे जिनकी जांच एवं सत्यापन कराया जा सके।

(iii) आयोग, कभी भी अपने कार्य सीमा में, किसी भी मामले के विषय में अध्ययन, जॉच–पड़ताल या जानकारी उपलब्ध कराने हेतु अपने सचिव या किसी एक या अधिक अधिकारियों या सलाहकारों या ऐसे किसी भी व्यक्ति को, जिसे आयोग उपयुक्त समझता है, निर्देश दे सकेगा।

(iv) उपर्युक्त उददेश्य से आयोग ऐसे अन्य कोई भी निर्देश दे सकेगा, जिन्हें वह उचित समझता हो और प्रतिवेदन प्रस्तुत करने या जानकारी उपलब्ध कराने हेतु समय–सीमा तय कर सकेगा।

(v) आयोग, केन्द्रीय अधिनियम में यथा उपबंधित अनुसार लेखा. पुस्तकों आदि या जानकारी आदि आयोग के समक्ष प्रस्तुत करें एवं इस संबंध में आयोग द्वारा विनिर्दिष्ट अधिकारी द्वारा इनका परीक्षण करने एवं रखने हेतु अनुमत करने केलिए निर्देश जारी कर सकेगा या सचिव या किसी अधिकारी को इस हेतु निर्देश जारी करने हेतु अधिकृत कर सकेगा।

(vi) आयोग, सूचना की विशिष्टियां या दस्तावेज जिन्हें आयोग अपने कृत्यों के निर्वहन हेतु आवश्यक समझता है एकत्र करने के प्रयोजन के लिए ऐसे निर्देश जारी कर सकता है और केन्द्रीय अधिनियम में विहित तरीकों में से कोई तरीका या तरीके अपना सकेगा,

(vii) यदि इन विनियमों में यथा विनिर्दिष्ट किए गये अनुसार अभिप्राप्त कोई ऐसा प्रतिवदेन या जानकारी, आयोग को अपर्याप्त या अनुपयुक्त प्रतीत होती है तो आयोग, सचिव या इस प्रयोजन के लिए प्राधिकृत अधिकारी को अतिरिक्त जांच प्रतिवेदन या जानकारी उपलब्ध कराने के लिए निर्देश दे सकेगा।

(viii) आयोग, ऐसे आनुषंगिक, पारिणामिक और पूरक मामलों की जो उपरोक्त संबंध में सुसंगत समझे जाएं, की सुनवाई का निदेश दे सकेगा।

(ग) केन्द्रीय अधिनियम एवं इन विनियमों के अंतर्गत प्रदत्त शक्तियों के परिपालन में आयोग यदि उचित समझे तो जांच संबंधी निर्देश देते हुये, मामले में अध्याय–दो में उल्लेखित नियमों के अनुसार कार्यवाही जारी रख सकता है।

(घ) जॉचकर्ता प्राधिकारी से प्राप्त प्रतिवेदन पर एवं अनुज्ञप्तिधारी या उत्पादन कंपनी जैसा भी प्रकरण हो, को उक्त प्रतिवेदन के संबंध में अभ्यावेदन प्रस्तुत करने का अवसर देने के पश्चात आयोग एक आदेश जारी कर अनुज्ञप्तिधारी या उत्पादन कंपनी से अपेक्षा कर सकेगा कि वह प्रतिवेदन से उदभूत किसी मामले के संबंध में ऐसा कार्य करे जैसा आयोग उपयुक्त समझे।

(ङ.) आयोग अनुज्ञप्तिधारी या उत्पादन कम्पनी को जैसा भी प्रकरण हो युक्तियुक्त सूचना देकर जांचकर्ता प्राधिकारी से प्राप्त प्रतिवेदन या उसके किसी भाग को जो आयोग को आवश्यक प्रतीत हो प्रकाशित करा सकता है।

(च) प्रत्येक अनुज्ञप्तिधारी व उत्पादन कंपनी इन विनियमों के परिशिष्ट–4 में दर्शित, उसमें अंतर्विष्ट रीति में अपनी किताबों में जांच कार्यवाही के लिए सुविधा हो हमेशा तैयार रखना होगा। आयोग जब भी उचित समझेगा परिशिष्ट–4 की अंतर्वस्तु को बढ़ा, परिवर्तित या संशोधित कर सकता है।

(छ) आयोग, किसी भी समय, किसी संस्था, सलाहकार, विशेषज्ञ, इंजीनियर, चार्टड एकाउन्टेंट, अधिवक्ता, सर्वेक्षक और ऐसे अन्य तकनीकी तथा अन्य व्यावसायिक व्यक्तियों की सहायता ले सकेगा, जिन्हें वह किसी जांच या अनुसंधान में आवश्यक समझे तथा ऐसे व्यवसायियों को नियुक्त करने हेतु निबंधनों और शर्तों का निर्धारण कर सकेगा।

(ज) यदि उपरोक्त विनियमों की शर्तों पर प्राप्त प्रतिवेदन या जानकारी या उसके किसी भाग जिन पर आयोग द्वारा विश्वास करते हुए किन्हीं कार्यवाहियों या दृष्टिकोण बनाना प्रस्तावित है, तो कार्यवाहियों के पक्षकारों का प्रतिवेदन या जानकारी पर आपत्ति

प्रस्तुत करने और निवेदन करने के लिए युक्तियुक्त अवसर प्रदान किया जाएगा।

अध्याय – ग्यारह
जुर्माना और प्रभार

39. जुर्माने और प्रभारों का अधिरोपण

(क) आयोग, किसी प्रभावित पक्षकार की ओर से तथ्यों के बारे में परिवाद प्राप्त होने पर अथवा ऐसे तथ्यों के बारे में स्वयं जानकारी होने पर, जिनसे कि प्रथम दृष्ट्या किसी उत्पादन कम्पनी, अनुज्ञप्तिधारी या किसी अन्य व्यक्ति द्वारा केन्द्रीय अधिनियम के अथवा उनके अधीन बनाए गए नियमों या विनियमों के उपबंधों या अपेक्षाओं का अथवा आयोग के किन्हीं निदेशों या आदेशों का अपालन या उल्लंघन होता हो, जुर्माने और प्रभारों के अधिरोपण की तथा प्रभावित व्यक्तियों को क्षतिपूर्ति प्रदान करने की कार्यवाही प्रारम्भ कर सकेगा।

(ख) यदि आयोग, प्राप्त की गई जानकारी के आधार पर यह विनिश्चय करता है कि मामले में अग्रसर होने के लिए प्रथम दृष्टया हेतुक है तो एक प्रकरण दर्ज किया जाएगा और ऐसे व्यक्ति, जो कि उक्त अपालन या अधिक्रमण हेतु उत्तरदायी है, के विरूद्ध युक्तियुक्त समय के भीतर कारण दर्शित करने के लिए नोटिस जारी किया जाएगा कि क्यों न उस पर जुर्माना या प्रभार अधिरोपित किया जाए। नोटिस में ऐसे व्यक्ति के विरूद्ध अभिकथित अपालन या उल्लंघन के विशिष्ट संदर्भ में अभिकथन का सार अधिकथित रहेगा।

(ग) आयोग, उपसंजाति के लिए नोटिस में नियत की गई तारीख को प्रत्यर्थी या उसके प्राधिकृत प्रतिनिधि को ऐसे व्यक्ति द्वारा किये गये अपालन या उल्लंघन को समझायेगा।

(घ) जहां कोई व्यक्ति नोटिस के जबाव में उपसंजात होता है और लिखित में, ज्ञापन द्वारा अभिकथन (आरोप) की सत्यता को स्वीकार करता है, वहां आयोग, प्रत्युत्तर अभिलिखित करेगा और केन्द्रीय अधिनियम में प्रदत्त प्रयोजनों के लिए आयोग द्वारा विरचित विनियमों के उपबंधों के अनुसार उसके विवेकानुसार जुर्माना या प्रभार अधिरोपित कर सकेगा और प्रभावित व्यक्ति को प्रतिकर भी प्रदान कर सकेगा।

(ड.) यदि कोई व्यक्ति अभिकथित अपालन या उल्लंघन को स्वीकार नहीं करता है और सुनवाई की मांग करता है तो आयोग केन्द्रीय अधिनियम के उपबंधां और इन विनियमों के अनुसार सुनवाई के लिए अग्रसर होगा।

(च) यदि कोई व्यक्ति जिसे नोटिस जारी किया गया है, पर्याप्त हेतु के बिना सुनवाई के लिए नियम की गई तारीख को या किसी ऐसी पश्चातवर्ती तारीख जिसको कि कार्यवाही स्थगित कर दी गई है, आयोग के समक्ष उपसंजात नहीं होता है तो आयोग ऐसे व्यक्ति की अनुपस्थिति में प्रकरण में विवेकानुसार एक पक्षीय कार्यवाही करने के लिए अग्रसर होगा।

(छ:) आयोग शिकायत की सुनवाई करने के लिए अग्रसर होगा और समस्त ऐसी साक्ष्य, मौखिक या दस्तावेजी या शपथ पत्र के रूप में जो कि प्रकरण के समर्थन में प्रस्तुत किये जाएं और समस्त ऐसी साक्ष्य लेगा द्वारा उसके बचाव में प्रस्तुत की जाए। जहां कार्यवाही आयोग द्वारा प्राप्त की गई जानकारी पर प्रारम्भ की गई हो वहां वह उसके अपने किसी भी अधिकारी को शिकायतकर्ता के रूप में कार्य करने एवं प्रकरण में साक्ष्य प्रस्तुत करने के लिए निर्देश दे सकेगा।

(ज) आयोग को इन विनियमों के अधीन कार्यवाही के किसी भी प्रक्रम पर किसी ऐसे व्यक्ति को जो साक्ष्य देने के लिए प्रकरण के तथ्य और परिस्थितियों से परिचित प्रतीत होता हो या कोई दस्तावेज जो आयोग की राय में कार्यवाही की विषयवस्तु से सारवान या सुसंगत प्रतीत होता हो, समन करने और उसकी उपस्थिति को विवश करने की शक्ति होगी।

**44.** जुर्माना और प्रभारों के उद्ग्रहण और वसूली की प्रक्रिया

(क) किसी कार्यवाही के समापन पर यदि आयोग का यह समाधान हो जाता है कि कोई व्यक्ति जुर्माने या प्रभारों का दायी है तो वह लिखित में आदेश द्वारा केन्द्रीय अधिनियम के उपबंधों और इस प्रयोजन के लिए विरचित विनियमों के अनुसार ऐसा जुर्माने या प्रभार अधिरोपित कर सकेगा जो लागू हो और प्रतिकर अधिनिर्णित करने का आदेश भी दे सकेगा।

(ख) आयोग, जुर्माना या प्रभारों की मात्रा का अवधारण करते समय अन्य के अलावा निम्नलिखित कारकों पर विचार करेगा :—

(i) अपालन या उल्लंघन की प्रकृति और विस्तार।
(ii) अपालन या उल्लंघन के परिणामस्वरूप प्राप्त किये गये दोषपूर्ण अभिलाभ या अनुचित लाभ
(iii) अपालन या उल्लंघन के परिणामस्वरूप किसी व्यक्ति या व्यक्तियों को कारित हानि या उत्पीड़न की मात्रा,
(iv) अपालन या उल्लंघन की पुनरावृत्तिपूर्ण प्रकृति।

(ग) आयोग, इन विनियमों के अधीन आदेश पारित करते समय शिकायतकर्ता या प्रभावित पक्षकार को अपालन या उल्लंघन कारित करते हुए पाये गये व्यक्ति द्वारा शिकायतकर्ता या प्रभावित व्यक्ति को प्रतिकर प्रदान करने का आदेश दे सकेगा।

(घ) आयोग, उस समय को विनिर्दिष्ट करेगा जिसके भीतर संबंधित व्यक्ति द्वारा जुर्माना, प्रभार या प्रतिकर संदत्त किया जायेगा।

(ङ.) आयोग, जुर्माना और प्रभारों को संग्रहित करने के लिए किसी अधिकारी को नामनिर्दिष्ट कर सकेगा।

45. शिकायत को वापस लेना और उसका निपटारा

(क) यदि कोई शिकायतकर्ता, किसी कार्यवाही में अंतिम आदेश पारित होने के पूर्व आयोग का समाधान कर देता है कि प्रत्यार्थी के विरूद्ध उसकी शिकायत को वापिस लेने के लिए उसे अनुमति प्रदान करने के पर्याप्त आधार है या उसमें एक से अधिक प्रत्यार्थी है तो आयोग उनमें से सभी या किसी के विरूद्ध शिकायत को वापिस लेने के लिए अनुमति दे सकेगा।

(ख) यदि आयोग की यह राय है कि शिकायत को वापिस लेने के लिए अनुज्ञात करना समुचित नहीं होगा तो आयोग ऐसे अन्य व्यक्ति द्वारा शिकायत का अभियोजन करने के लिए और ऐसी रीति में आदेश दे सकेगा जिसे आयोग समुचित समझे।

(ग) जहां आयोग की यह राय है कि इन विनियमों के अधीन कार्यवाही का जारी रहना अनावश्यक है या आयोग की प्रक्रिया का दुरूपयोग है तो वह किसी भी प्रक्रम पर उन कारणों को लिखित में अभिलिखित करते हुए कार्यवाही को समाप्त कर सकेगा।

## अध्याय – बारह
## भारतीय दण्ड संहिता और दण्ड प्रक्रिया संहिता के कतिपय उपबंधों का लागू होना

46. भारतीय दण्ड संहिता और दण्ड प्रक्रिया संहिता के उपबंधों का लागू होना

(क) विद्युत अधिनियम की धारा 95 के निबंधनों के अनुसार आयोग के समक्ष कार्यवाहियॉ, न्यायिक कार्यवाहियां समझी जाएगी और आयोग भारतीय दण्ड संहिता और दण्ड प्रक्रिया संहिता 1973 के लागू होने वाले उपबंधों के साथ पठित उक्त धारा में यथा विनिर्दिष्ट सिविल न्यायालय समझा जाएगा।

(ख) भारतीय दण्ड संहिता और दण्ड प्रक्रिया संहिता के सुसंगत उपबंधों का सार इन विनियमों के परिशिष्ट–5 में अंतर्दिष्ट है।

## अध्याय – तेरह
## उपभोक्ता संरक्षण और परिवाद निपटाने की प्रक्रिया

47. उपभोक्ता संगठनों को मान्यता और उपभोक्ता के हित

(क) प्रत्येक संघ या किसी ऐसे अन्य समूह का प्रतिनिधित्व करने वाली कोइ निर्गमित निकाय, जो मान्यता प्राप्त करने का इच्छुक है, आयोग के समक्ष इस हेतु आवेदन कर सकता है और आयोग ऐसी जांच पड़ताल के बाद जो वह उपयुक्त समझे, मान्यता का प्रमाण पत्र जारी कर संबंधित संघ, मंच या निगमित निकाय को मान्यता प्रदान कर सकता है।

(ख) आयोग, किसी मान्यता प्राप्त किसी संघ, मंच या निगमित निकाय या उपभोक्ताओं के किसी समूह को आयोग के समक्ष होने वाली किसी भी कार्यवाही में ऐसे रीति में प्रतिनिधित्व करने या भाग लेने की आयोग अनुमति दे सकता है।

(ग) आयोग को यह अधिकार होगा कि वह कार्यवाहियों को समय सीमा में पूरा करने के उददेश्य से, ऊपर खण्ड (क) में निर्दिष्ट संघों, मंचों को समूह बनाने का निदेश दे और उन्हें सामूहिक प्रतिनिधित्व करने का निदेश दे।

(घ) आयोग, आयोग के समक्ष किसी कार्यवाही या मामले में यदि आवश्यक समझे, आयोग के किसी अधिकारी या किसी अन्य व्यक्ति को, उपभोक्ता हितों का प्रतिनिधित्व करने के लिए नियुक्त कर सकेगा।

(ड.) आयोग ऊपर खण्ड (क) या (ग) के प्रयोजन के लिए, कार्यवाहियों में ऐसे पक्षों द्वारा, ऐसी फीस, लागत और खर्चे देने का निदेश दे सकेगा, जैसा कि आयोग उचित समझे।

## अध्याय – चौदह
## प्रकीर्ण

48. विनिश्चयों, निदेशों और आदेशों का पुनर्विलोकन –

(क) आयोग, स्वप्रेरणा से या किसी व्यक्ति या संबंद्ध व्यक्ति या पक्षकार के आवेदन पर, किसी विनिश्चय, निदेश या आदेश करने की दिनांक से 90 दिवस की समय–सीमा में पुनर्विलोकन कर सकेगा और ऐसे समुचित आदेश पारित करेगा जैसा कि वह उचित समझे।

(ख) पुनर्वलोकन हेतु आवेदन उसी प्रकार से दर्ज किया जायेगा जैसा कि याचिका हेतु इस अधिनियम के अध्याय–2 में उल्लेखित है।

(ग) आयोग द्वारा निर्धारित शुल्क आवेदन के साथ संलग्न होगी।

49. मृत्यु आदि के पश्चात कार्यवाहियों का जारी रहना

(क) जहां किन्ही कार्यवाहियों में कार्यवाहियें के किसी भी पक्षकार की मृत्यु हो जाती है या दिवालिए के रूप में न्याय निर्णित किया जाता है या किसी कंपनी की दशा में यदि उसका परिसमापन हो जाता है वहां कार्यवाहियां यथास्थिति हितबद्ध उत्तराधिकारी, प्रशासक, रिसीवर, समापक या पक्षकार के अन्य विधिक उत्तराधिकारी के साथ जारी रहेगी।

(ख) आयोग अभिलिखित किये जाने वाले कारणों से कार्यवाहियों को समाप्त हुआ मानेगा यदि आयोग ऐसा निदेश दे और हित उत्तराधिकारी का अभिलेख पर लाने की आवश्यकता से अभिमुक्ति प्रदान कर सकेगा।

(ग) यदि कोई व्यक्ति, कार्यवाहियों के पक्षकार का हित उत्तराधिकारी बनने के लिए बाधा करता है तो वह उसके पूर्ववर्ती की मृत्यु, दिवालियापन, परिसमापन या समापन की जानकारी की तारीख से 90 दिनों के भीतर इस प्रयोजन के लिए आवेदन करेगा और ऐसा आवेदन पक्षकारों को सुनने के पश्चात आयोग द्वारा विनिश्चित किया जाएगा।

परन्तु यदि आयोग का समाधान हो जाता है कि समयावधि में उक्त आवेदन प्रस्तुत नहीं करने हेतु पर्याप्त कारण विद्यमान है तो आयोग ऐसे निबंधनों और शर्तों के अध्यधीन विलंब को क्षमा कर सकता है।

(घ) यदि कोई व्यक्ति खण्ड (ग) में दी गई समयावधि में हित उत्तराधिकारी बनने साक्ष्य उपलब्ध नहीं कराता तो उसका आवेदन रद्द किया जा सकता। खण्ड (ग) की शर्तो पूर्ण न करने पर मृत व्यक्ति के विरूद्ध कार्यवाही का शमन हो जावेगा।

50. कार्यवाहियों का जनता के लिए खुला रहना

आयोग के समक्ष कार्यवाहियां स्थान उपलब्धता के अध्यधीन जनता के लिए खुली रहेंगी।

परन्तु आयोग, यदि वह उचित समझे, और अभिलिखित किए जाने वाले कारणों से किसी विशिष्ट प्रकरण की कार्यवाहियों के किसी प्रक्रम पर आदेश कर सकेगा कि आयोग द्वारा उपयोग में लाए जा रहे कमरे या भवन में सामान्य जनता या किसी विशिष्ट व्यक्ति या व्यक्तियों के समूह का प्रवेश या उपस्थिति नहीं होगी।

51. याचिका का प्रकाशन

(क) जहां कोई आवेदन, याचिका या अन्य विषय, केन्द्रीय अधिनियम या इन विनियमों के अधीन या आयोग के निदेशों के अनुसार प्रकाशित किया जाना अपेक्षित हो तो वह जब तक कि आयोग अन्यथा रूप से आदेश न दे या केन्द्रीय अधिनियम या विनियम अन्यथा रूप से उपबंधित न करे तब तक सुनवाई के लिए नियत की गई तारीख से कम से कम 5 दिन पहले विज्ञापित किया जायेगा। यदि आयोग निर्देशित करता है तो इसका एक हिन्दी व एक अंग्रेजी समाचार पत्र में जिसका प्रसार संबंधित क्षेत्र में ज्यादा हो, में किया जावे।

(ख) अन्यथा उपबंधित के सिवाय ऐसा प्रकाशन विषय वस्तु को संक्षिप्त में वर्णित करते हुए एक शीर्षक देगा।

(ग) प्रकाशित की जाने वाली अर्न्तवस्तु इस प्रयोजन के लिए नामनिर्दिष्ट अधिकारी द्वारा अनुमोदित की जायेगी।

52. गोपनीयता

(क) आयोग के अभिलेख सिवाय उन भागों के जो आयोग द्वारा विनिर्दिष्ट कारणों के कारण गोपनीय या विशेषाधिकार प्राप्त हो, निर्धारित शुल्क के भुगतान और ऐसे अन्य निर्बधनों के अध्यधीन रहते हुए निरीक्षण के लिए खुले रहेंगे जैसा कि आयोग द्वारा निर्देशित किया जाए।

(ख) आयोग ऐसी शर्तों और निंबंधनों पर जैसा कि आयोग समुचित समझे, किसी व्यक्ति को आयोग के पास उपलब्ध दस्तावेजों की प्रमाणित प्रतियां और कागजात प्रदान करने के लिए उपबंध कर सकेगा।

(ग) आयोग आदेश द्वारा निदेश दे सकेगा कि आयोग या उसके किन्हीं अधिकारियों, सलाहकार, प्रतिनिधियों या अन्यत्र के समक्ष प्रस्तुत की गई किसी जानकारी दस्तावेज और अन्य कागजात तथा सामग्रियां जो उनके आधिपत्य अभिरक्षा में आए हो गोपनीय या विशेषाधिकार प्राप्त होंगे और निरीक्षण या प्रतियों के प्रदाय के लिए उपलब्ध नहीं होंगे तथा आयोग यह भी निदेश दे सकेगा कि ऐसे दस्तावेज, कागजात सामग्रियां किसी भी रीति में सिवाय आयोग द्वारा विशिष्टतः प्राधिकृत को छोड़कर, उपयोग में नहीं लाया जायेगा।

53. आदेशों और प्रक्रिया निर्देशों को जारी करना

आयोग, केन्द्रीय अधिनियम तथा इन विनियमों के अध्यधीन रहते हुए, विनियमों के क्रियान्वयन और संबद्ध मामलों के संव्यवहार में अपनाई जाने वाली प्रक्रिया के संबंध में समय–समय पर आदेश, दिशा निर्देश और प्रक्रिया निदेशन जारी करेगा जिनका वहीं प्रभाव होगा जो विनियमों का है जिस हेतु आयोग से संबद्ध मामलों में इन विनियमों से शक्ति प्रदत्त की गई है।

54. आयोग की अन्तर्निहित शक्ति

(क) इन विनियमों में किसी भी बात के बारे में यह नहीं समझा जाएगा कि वह न्याय के उददेश्य और आयोग की प्रक्रिया के दुरूपयोग को रोकने के उददेश्य से आवश्यक होने पर ऐसे किसी भी आदेश पारित करने हेतु आयोग की अन्तर्निहित शक्ति को सीमित या अन्यथा प्रभावित करती है।

(ख) इन विनियमों में किया गया कोई भी उल्लेख आयोग को केन्द्रीय अधिनियम और छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत नियामक आयोग (कार्य संचालन) विनियम 2004 के प्रावधानों के अनुरूप में, मामलों में व्यवहार करने के लिए एक ऐसी प्रक्रिया अपनाने से नहीं रोकेगा, जो यद्यपि इन बिनियमों के किन्हीं भी प्रावधानों से भिन्न हो, लेकिन जिसे आयोग, मामले या मामलों के वर्ग की विशेष परिस्थितियों के परिप्रेक्ष्य में और इसके कारणों को लिखित में अभिलेखित करते हुए आवश्यक या उचित समझता हो।

(ग) इन विनियमों में किया गया कोई भी उल्लेख, स्पष्टतया या परोक्ष रूप से आयोग को अधिनियम के अधीन किसी मामलों में कार्यवाही करने से या शक्ति का प्रयोग करने से नहीं रोकेगा, जिसके लिए कोई विनियम निर्मित नहीं किया गया हो और आयोग इस तरह के मामलों में ऐसी कार्यवाही कर सकता है और ऐसी शक्तियों का प्रयोग और कृत्य कर सकता है जैसा कि उचित समझता है।

55. संशोधन का सामान्य अधिकार

आयोग, किसी भी समय उसके समक्ष किसी भी कार्यवाही में मौजूद किसी भी दोष या त्रुटि को सुधार सकता है।

56. विनियमों की अपेक्षाओं को अभिमुक्त करने की शक्ति

आयोग को, कारणों को अभिलिखित कर और प्रभावित पक्षों को सूचित कर, किसी विशेष प्रकरण या प्रकरणों में किसी भी विनियम की अपेक्षाओं को यथा विनिर्दिष्ट निबंधनों और शर्तो के अध्यधीन, अभिमुक्त करने की शक्ति होगी।

57. निर्धारित समय का विस्तार और कमी

अधिनियम को प्रावधानों के अध्यधीन, इन विनियमों द्वारा आयोग के किसी अन्य आदेश द्वारा, किसी कार्य के लिए निर्धारित समय का, आयोग के आदेश से पर्याप्त कारणों के आधार पर बढ़ाया (चाहे यह पूर्व में ही समाप्त हो गया है अथवा नहीं) अथवा घटाया जा सकता है।

58. अपालन का प्रभाव

इन विनियमों की किसी भी अपेक्षाओं के अपालन करने की विफलता के ही कारण से कोई कार्यवाही अवैद्यानिक नहीं होगी, यदि आयोग का यह मत है कि इस विफलता के परिणामतः न्याय हानि नहीं हुई है।

59. व्यय

(क) ऐसी शर्तों और सीमाओं के अधीन, जो आयोग द्वारा निर्दिष्ट की गई हो, सभी कार्यवाहियों में व्यय एवं आनुषंगिक व्यय आयोग के स्वविवेक से प्रदान किये जाएंगे और उसे यह तय करने का पूरा अधिकार होगा कि किसके द्वारा, किस कोष से और किस सीमा तक इस व्यय का भुगतान किया जावेगा और वह उपर्युक्त उददेश्यों के लिए सभी आवश्यक निर्देश देगा।

(ख) आदेश के दिनांक से 30 दिन अथवा ऐसी समयावधि के भीतर, जैसा कि आयोग आदेश द्वारा निर्देशित करें व्यय का भुगतान किया जायेगा, आयोग के व्यय दिलवाने के आदेश का निष्पादन उसी तरह किया जायेगा, जिस तरह व्यवहार न्यायालय की डिक्री आदेश का किया जाता है।

60. आयोग के आदेशों का प्रवर्तन

सचिव, आयोग द्वारा पारित आदेशों का उपविनियम और विनयमों के प्रावधानों एवं केन्द्रीय अधिनियम के अनुरूप संबोधित व्यक्तियों द्वारा प्रवर्तन और परिपालन सुनिश्चित करेगा और अगर आवश्यक हो तो सचिव, आयोग से और आगे आदेश और निर्देश प्राप्त कर सकेगा।

61. कठिनाईयों को दूर करने की शक्ति

विनियमों के प्रावधानों को लागू करने में यदि कोई भी कठिनाई उदभूत होती है तो आयोग, सामान्य या विशेष आदेश के द्वारा, जो इस अधिनियम के प्रावधानों से असंगत न हो, कोई भी कार्य कर सकता है जो उसे रूकावट को दूर करने के लिए आवश्यक या उचित लगता है।

आयोग के आदेशानुसार

हस्ता/-

ए. के. श्रीवास्तव

उपसचिव

## APPENDIX - 1

(See Regulation 11)

**General Heading for Proceedings**

**BEFORE THE CHHATTISGARH STATE ELECTRICITY REGULATORY COMMISSION, RAIPUR**

FILE NO.

CASE NO.

(To be filled by the Office)

**<u>IN THE MATTER OF :</u>**
(Gist of the purpose of the petition or application)
AND

**<u>IN THE MATTER OF :</u>**
(Names and full addresses of the petitioners/applicants and names and full addresses of the respondents).

**APPENDIX- 2**
(See Regulation 12)
**BEFORE THE CHHATTISGARH STATE ELECTRICITY REGULATORY COMMISSION RAIPUR**

FILE No.

CASE NO.

(To be filled by the Office)

**IN THE MATTER OF :**
(Gist of the purpose of the petition or application)
AND

**IN THE MATTER OF :**
(Names and full addresses of the petitioners/applicants and names and full addresses of the respondents)

**Affidavit verifying the petition/reply/application**
I, AB, son of .......................... aged ........................ residing at ................... do solemnly affirm and say as follows :

1. I am a Director / Secretary / .........................................
of.................................................... Ltd., the petitioner in the above matter and am duly authorized by the said petitioner to make this affidavit on its behalf.

Note: (This paragraph is to be included in cases where the petitioner is the Company.)

2. The statements made in paragraphs ....................................... of the petition herein now shown to me and marked with the letter 'A' are true to my knowledge and the statements made in paragraphs ................................................ .................. are based on information and I believe them to be true.

**Deponent**

**Verification:**
I, the deponent above named do hereby verify that the contents of my above affidavit are true to my knowledge; no part of it is false and nothing material has been concealed there from
Verified at .............. on the day of ...............

**Deponent**

**Appendix-3A**
**(See Regulation 28)**
**FORMAT FOR FURNISHING TECHNICAL DETAILS BY THERMAL GENERATING COMPANIES**

**FORM-A**
**Plant Characteristics**

**Name of the Company** ______________________

**Name of the Power Station** ______________________

**Basic characteristics of the plant1** ______________________

**Special Features of the Plant**

**Site Specific Features2** ______________________

**Special Technological Features3** ______________________

**Environmental Regulation related features4** ______________________

**Any other special features** ______________________

| **Fuel Details** | Primary Fuel **Module number or Unit number** | | | Secondary Fuel | | Alternate Fuels |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) & so on |
| Installed Capacity (IC) | | | | | | |
| Date of Commercial Operation (COD) | | | | | | |
| Type of cooling system6 | | | | | | |
| Type of Boiler Feed Pump7 | | | | | | |

1. Describe the basic characteristics of the plant e.g. in the case of a coal based plant whether it is a conventional steam generator or circulating fludized bed combustion generator or sub-critical once through steam generator etc.
2. Any site specific feature such as Merry-Go-Round, Vicinity to sea, Intake /makeup water systems etc. scrubbers etc. Specify all such features.
3. Any Special Technological feature like Advanced class FA technology in Gas Turbines, etc.
4. Environmental regulation related features like FGD, ESP etc.
5. Coal or natural gas or naptha or lignite etc.
6. Closed circuit cooling, once through cooling, sea cooling etc.
7. Motor driven, Steam turbine driven etc.

**PETITIONER**

**Appendix-3B**
**(See Regulation 28)**

**FORMAT FOR FUNISHING TECHICAL DETAILS BY HYDRO GENERATING COMPANIES**

**FORM**

**(Details of COD, Type of hydro station, Capacity Index, Primary energy rate)**

**NAME OF COMPANY:**

**NAME OF POWER STATION :**

| Sl. No. | Description | As per CERC norms for tariff period 2004-05 to 2008-09 |
|---|---|---|
| 1 | Installed Capacity MW | |
| 2 | Free power to home state % | |
| 3 | Date of commercial operation | |
| | Unit-1 | |
| | Unit-2 | |
| | Unit-3 | |
| 4 | Type of Station | |
| | a) Surface/underground | |
| | b) Purely ROR/ Pondage/Storage | |
| | c) Peaking/non-peaking | |
| | d) No. of hours of peaking | |
| | e) Overload capacity(MW) & period | |
| 5 | Type of excitation | |
| | a) Rotaing exciters on generator | |
| | b) Static excitation | |
| 6 | Design Energy (Annual)[1] Gwh | |
| 7 | Auxiliary Consumption % | |
| 8 | Transformation losses % | |
| 9 | Primary Energy Rate paise/Kwh | |
| 10 | Primary Energy Charge Rs. in crore | |
| 11 | Capacity Index Normative value | |

[1] Monthwise Design energy figures to be given separately with the petition.

**PETITIONER**

## SALIENT FEATURES OF HYDROELECTRIC PROJECT

**NAME OF COMPANY:**

**NAME OF POWER STATION:**

**1. Location**
State/Distt.
River

**2. Diversion Tunnel**
Size, shape
Length

**3. Dam**
Type
Maximum dam height

**4. Spillway**
Type
Crest level of spillway

**5. Reservoir**
Full Reservior Level (FRL)
Minimum Draw Down Level (MDDL)
Live storage (MCM)

**6. Desilting Arrangement**
Type
Number and Size
Particle size to be removed(mm)

**7. Head Race Tunnel**
Size and type
Length
Design discharge(Cumecs)

**8. Surge Shaft**
Type
Diameter
Height

**9. Penstock/Pressure shafts**
Type
Diameter & Length

**10. Power House**
Type
Installed capacity (No of units x MW)
Peaking capacity during lean period (MW)
Type of turbine
Rated Head(M)
Rated Discharge(Cumecs)

**11. Tail Race Tunnel**
Diameter, shape
Length
Minimum tail water level

**12. Switchyard**

Type of Switch gear
No. of generator bays
No. of Bus coupler bays
No. of line bays
Note: Indicate the limitation on generation during specific time period on account of restriction(s) on
water use due to irrigation, drinking water, industrial, environmental considerations etc.

## Appendix - 4

**Information to be maintained by the licensee and the generating company**
**(See Regulation - 42)**

**Information / Documents to be maintained by the Generating Company and Transmission Licensees**

**Sl. No. Documents**

1. Plant Characteristics
2. Details of Foreign loans
3. Abstract of Admitted Capital Cost for the existing Projects
4. Abstract of Capital Cost Estimates and Schedule of Commissioning for the New projects
5. Break-up of Capital Cost for Coal/Lignite based projects
6. Break-up of Capital Cost for Gas/Liquid fuel based Projects
7. Break-up of Construction/Supply/Service packages
8. Financial Package up to COD
9. Details of Project Specific Loans
10. Details of Allocation of corporate loans to various projects
11. Statement of Additional Capitalization after COD
12. Financing of Additional Capitalization
13. Statement of Depreciation
14. Calculation of Depreciation Rate
15. Calculation of Interest on Actual Loans1
16. Calculation of Advance Against Depreciation (AAD)
17. Calculation of interest on Working Capital
18. Draw Down Schedule for Calculation of IDC & Financing charges
19. Details/Information to be Submitted in respect of Fuel for Computation of Energy Charges1

### Other Information/Documents

**Sl.No. Information/Document**

1. Certificate of incorporation, Certificate for Commencement of Business, Memorandum of association, & Articles of Association (For New Station setup by a company making tariff application for the first time to OERC)
2. Station wise and Corporate audited Balance Sheet and Profit & Loss Accounts with all the Schedules & annexures on COD of the Station for the new station & for the relevant years.
3. Copies of relevant loan Agreements

4. Copies of the approval of Competent Authority for the Capital Cost and Financial package.
5. Copies of the Equity participation agreements and necessary approval for the foreign equity.
6. Copies of the BPSA/PPA with the beneficiaries, if any
7. Detailed note giving reasons of time and cost over run, if applicable.
8. Any other relevant information, (Please specify)

**Note:** Electronic copy in the form of CD/Floppy disc shall also be furnished.

**INFORMATION/DOCUMENTS TO BE MAINTAINED BY DISTCOS**
**Sl.No. Subject**

1. Consumer commercial Information
2. Information on Block Capital
3. Subsidy and Grants
4. Balance Sheet
5. Profit & Loss Account

**Note:** Detailed formats in respect of aforesaid items will be provided by the Commission to the Licensees/Generating companies from time to time.

## APPENDIX 5

## Applicability of provisions of Indian Penal Code and Criminal Procedure Code
## (See Regulation 46)

(i) **Section 193. (of Indian Penal Code)**

**Punishment for false evidence:-**

Whoever intentionally gives false evidence in any stage of a judicial proceeding, or fabricates false evidence for the purpose of being used in any stage of judicial proceeding, shall be punished with imprisonment of either description for a term which may extend to seven years, and shall also be liable to fine;

And whoever intentionally gives or fabricates false evidence in any other case, shall be punished with imprisonment of either description for a term which may extend to three years, and shall also be liable to fine.

**Explanation 1.** A trial before a Court-martial is a judicial proceeding.

**Explanation 2.** An investigation directed by law preliminary to a proceeding before a Court of Justice, is a stage of a judicial proceeding, though that investigation may not take place before a Court of Justice.

(ii) **Section 219. (of Indian Penal Code)**

**Public servant in judicial proceeding corruptly making report, etc., contrary to law:-**

Whoever, being a public servant, corruptly or maliciously makes or pronounces in any stage of a judicial proceeding, any report, order, verdict, or decision which he knows to be contrary to law, shall be punished with imprisonment of either description for a term which may extend to seven years, or with fine, or with both.

(iii) **Section 228. (of Indian Penal Code)**

**Intentional insult or interruption to public servant sitting in judicial proceeding:-**

Whoever intentionally offers any insult, or causes any interruption to any public servant, while such public servant is sitting in any stage of a judicial proceeding, shall be punished with simple imprisonment for a term which may extend to six months, or with fine which may extend to one thousand rupees, or with both.

(iv) **Section 345. (of Code of Criminal Procedure)**

**Procedure in certain cases of contempt:-**

(a) When any such offence as is described in Section 175, Section 178, Section 179, Section 180 or Section 228 of the Indian Penal Code (45 of 1860) is committed in the view or presence of any civil, criminal or revenue Court, the Court may cause the offender to be detained in custody and may, at any time before the rising of the Court on the same day, take cognizance of the offence and, after giving the offender a reasonable opportunity of showing cause why the should not be punished under this Section, sentence the offender to fine not exceeding two hundred rupees, and, in default of payment of fine, to simple imprisonment for a term which may extend to one month, unless such fine be sooner paid.

(b) In every such case the Commission shall record the facts constituting the offence, with the statement (if any) made by the offender, as well as the finding and sentence.

(c) If the offence is under Section 228 of the Indian Penal Code (45 of 1860), the record shall show the nature and stage of the judicial proceeding in which the Court interrupted or insulted was sitting, and the nature of the interruption or insult.

(v) **Section 346. (of Code of Criminal Procedure)**

**Procedure where Court considers that case should not be dealt with under Section 345:-**

(a) If the Court in any case considers that a person accused of any of the offences referred to in Section 345 and committed in its view of presence should be imprisoned otherwise than in default of payment of fine, or that a fine exceeding two hundred rupees should be imposed upon him, or such Court is for any other reason of opinion that the

case should not be disposed of under Section 345, such Court, after recording the facts constituting the offence and the statement of the accused as hereinbefore provided, may forward the case to a Magistrate having jurisdiction to try the same, and may require security to be given for the appearance of such person before such Magistrate, or if sufficient security is not given shall forward such person in custody to such Magistrate.

Raipur, the 18th August 2004

NOTIFICATION

No. 1/CSERC/2004.—In exercise of the powers conferred by Section 181 of the Electricity Act, 2003 (36 of 2003), the Chhattisgarh State Electricity Regulatory Commission makes the following draft Regulations for conduct of business assigned to it in the said Act. The Commission by this notice invites comments and suggestions from all persons within fifteen days from the date of its publication in the Chhattisgarh Cazette. The comments and suggestions may be sent to the Commissions office at Old Chhattisgarh College Compound, Civil Lines, G. E. Road, Raipur. e-mail address: cserc.secretary@cg.nic.in.

# CHHATTISGARH STATE ELECTRICITY REGULATORY COMMISSION (CONDUCT OF BUSINESS) REGULATIONS, 2004

## CHAPTER I

## GENERAL

1. **Short title, commencement and interpretation**
   (1) These Regulations may be called the Chhattisgarh State Electricity Regulatory Commission (Conduct of Business) Regulations, 2004.
   (2) They extend to the whole of the State of Chhattisgarh.
   (3) They shall come into force on the date of their publication in the Official Gazette.

2. **Definitions**
   (1). In these Regulations, unless the context otherwise requires:
   (a) **'Board'** means the Chhattisgarh State Electricity Board.
   (b) **'Central Act'** means the Electricity Act, 2003;
   (c) **'Chairperson'** means the Chairperson of the Chhattisgarh State Electricity Regulatory Commission;
   (d) **'Commission'** means the Chhattisgarh State Electricity Regulatory Commission;
   (e) **'Member'** means a member of the Commission and shall include the Chairperson;
   (f) **'Officer'** means an officer of the Commission;
   (g) **'Petition'** means and includes all petitions, applications, complaints, appeals, replies, rejoinder and supplemental pleadings;
   (h) **'Proceedings'** means proceedings of all nature that the Commission may decide to initiate or hold in the discharge of its functions under the Central

Act but do not include any preliminary meeting or any action done by the Commission before such initiation;

(i) '**Receiving Officer**' means the officer designated by the Commission to receive petitions;

(j) '**Secretary**' means the Secretary of the Commission;

(k) '**State Government**' means the Government of Chhattisgarh.

(2) Words or expressions occurring in these Regulations and not defined herein above shall bear the same meaning as in the Central Act.

**3. Commission's offices, office hours and sittings**

(1) The place of the office(s) of the Commission shall be as decided by the Commission from time to time, by an order made in that behalf.

(2) Unless otherwise directed, the headquarters and other offices of the Commission shall be open daily except on second and third Saturdays of each month, Sundays and on holidays notified by the State Government.

(3) The headquarters and other offices of the Commission shall be open at such times as the Commission may direct.

(4) The Commission may hold sittings for hearing matters at the headquarters or at any other place on days and time as it may decide.

(5) Where the last day for doing of any act falls on a day on which the office of the Commission is closed and by reason there of, the act cannot be done on that day, it may be done on the next day on which the office is open.

**4. Language of the Commission**

(1) The proceedings of the Commission shall be conducted in English or Hindi.

(2) No petition, documents or other matters contained in any language other than English or Hindi shall be accepted by the Commission unless the same is accompanied by a translation thereof in English or Hindi.

(3) Any translation which is agreed to by the parties to the proceedings or which any of the parties may furnish with an authenticity certificate of the person, who had translated into English or Hindi, may be accepted by the Commission as a true translation.

**5. Seal of the Commission**

(1) There shall be a separate seal of the Commission.

(2) Every order, decision or communication made, notice issued or certified copy granted by the Commission shall be stamped with the seal of the Commission and shall be authenticated by the Secretary or any other Officer of the Commission designated for the purpose and duly authorized by the Commission in that behalf.

**6. Officers of the Commission**

(1) The Commission may appoint the Secretary and such other officers as are required for the discharge of its various functions. The terms and

